३८ अखे सिंह—जसवंत सिंह के पौत्र थे *। इनके समय में देरावर आदि कुछ प्रदेश राज्य से निकल गये थे। इनके समय में जैसलमेर में टकसाल स्थापित हुई थी और वह मुद्रा 'अखेशाही' नाम से अभी तक प्रसिद्ध है। राज्यकाल सं० १७७८—१८१८ (ई० १७२२—१७६२)।

३९ मूलराज (२ य)—अखे सिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे। सं० १८१८ (ई० १७६२) में गद्दी पर बैठे और दीर्घ काल तक ५८ वर्ष राज्य किये। इनके समय की विशेष उल्लेखयोग्य घटना यह है कि सं० १८१४ में इनके पिता के समय पलासी युद्ध के पश्चात् अंगरेज राज्याधिकार और शासन बढ़ता रहा और वे लोग दिल्ली सिंहासन पर पूर्ण अधिकार जमा कर ईष्ट इंडिया कम्पनी की ओर से देशी राजाओं से मैत्री स्थापन करते हुए राज्य विस्तार करना आरम्भ किया। जयपुर, जोधपुर, बीकानेर आदि के राजाओं से सन्धि होने के पश्चात् सं० १८७४ (ई० १८१८) में इनके समय में जैसलमेर का सन्धिपत्र लिखा गया और दो वर्ष के बाद ही सं० १८७६ (ई० १८२०) मे इनका स्वर्गवास हुआ।

इनके समय में ओसवाल न्यात की पंचायती के कायदे बने थे जो अभी तक प्रचलित हैं। ये विद्वान् और साहित्य प्रेमी थे और स्वयं भी ज्योतिष आदि के कई ग्रन्थ रचना किये थे। विद्वान् होने पर भी राजनीति कुशल नहीं थे। गद्दी पर बैठने के पश्चात् प्रथम इनके अमात्य मेहता स्वरूप सिंह के पूर्ण अधीनता में रहे और प्रकाश्य दरबार में उनके मारे जाने के बाद उनके पुत्र मेहता शालिम सिंह के वश में उसी प्रकार रह कर राज्य किये। मेहता शालिम सिंह बहुत जुल्मी थे। इनके अत्याचार से समस्त राज्य की प्रजा दुखी रहती थी। युवराज से लेकर समस्त राज्य के प्रधान २ सामंतो के साथ इन्होंने किस प्रकार नृशंस व्यवहार और स्वार्थ सिद्धि के लिये

---

* व्यासजी अपने इतिहास में इनको जगत सिंह के द्वितीय पुत्र लिखे हैं। टाड साहेब इनको प्रथम पुत्र लिखते हैं परन्तु यह संभव नहीं है कारण ये प्रथम पुत्र होते तो बुध सिंह के पहले ही राज्याधिकारी होते। व्यासजी इनकी राज्य प्राप्ति सवाई सिंह के स्थान पर सं० १७७० में विना किसी प्रकार के उपद्रव के लिखते हैं परन्तु टाड साहेब के इतिहास में लिखा है कि तेज सिंह के पश्चात् इनके तीन वर्ष के लड़के सवाई सिंह के गद्दी बैठने पर अखे सिंह इनको मार कर स्वयं सिंहासन पर बैठे और यही घटना अधिक संभव मालूम पड़ती है। अखे सिंह का राज्यकाल व्यासजी सं० १८१८ तक लिखकर ३६ वर्ष बताते हैं। इतिहास के ग्रन्थ में गणना का इस प्रकार भ्रम नहीं होना चाहिये। सं० १७७० से १८१८ तक ४८ वर्ष होते हैं। सं० १७६६ का बुध सिंह के राज्य का शिलालेख (नं० २५०१) स्पष्ट है। पश्चात् तेज सिंह और इनके पुत्र सवाई सिंह के समय में वर्षों तक राज्य में नाना प्रकार अशांति रही, यह भी इतिहास से प्रकट है। अतः अखे सिंह का सं० १७७० में गद्दी बैठना संभव नहीं। संवत् १७८१ के पूर्व का इनके समय का कोई लेख मिला नहीं। पाश्चात्य विद्वानों के ग्रन्थों में इनका राज्यकाल ई० १७२२—१७६२ तक ४० वर्ष लिखा है।

कहां तक कूट नीति का प्रयोग किया था उसका वर्णन पाठकों को जेसलमेर के हरेक इतिहास में मिलेंगे।

शहर के तपगच्छीय श्रीसुपार्श्वनाथजी के मंदिर * की प्रतिष्ठा इनके राजत्वकाल में सं० १८६६ में हुई थी और देवीकोट का मंदिर भी सं० १८६० में इनके समय में बना था।

४० गज सिंह—मूलराज के पौत्र थे। इनके समय में भाटी सामंतो द्वारा लूट खसोट के कारण सीमान्त के राजाओं से विवाद हुआ था, लेकिन बृटिश राज्य की मध्यस्थता में शांतिपूर्वक मिट गया था। इनके राजत्वकाल में गजरूपसागर नामक तालाव और गजविलास प्रासाद बने थे। इनके राज्य-काल में सेठों ने शत्रुंजय तीर्थ का प्रसिद्ध संघ निकाला था, जिसका विशेष वर्णन लेख नं० २५३० में है।

प्रथम काबुल की लड़ाई में बृटिश सरकार को इनने विशेष सहायता दी थी। ये प्रजाप्रिय शासक थे और राज्योन्नति में तत्पर रह कर २६ वर्ष राज्य किये थे। राज्यकाल सं० १८७६—१९०२ ( ई० १८२०—१८४६ )।

४१ रणजीत सिंह—गज सिंह के भ्रातष्पुत्र थे। गज सिंह के पुत्र नहीं रहने के कारण इनके लघुभ्राता के तीन वर्ष के पुत्र रणजीत सिंह को गद्दी मिली और १८ वर्ष राज्य के पश्चात् इनका भी निपुत्रक अवस्था में स्वर्गवास हुआ। इनके शासन काल में ई० १८५७ ( सं० १९१४ ) में भारत का प्रसिद्ध सिपाही विद्रोह हुआ था। अमरसागर के पंचायती मंदिर की प्रतिष्ठा इनके समय में सं० १९०३ में हुई थी। राज्यकाल सं० १९०२—१९२० ( ई० १८४६—१८६४ )।

४२ बैरीशालजी—रणजीत सिंह के भ्रातष्पुत्र थे। इन्हीं के समय में ईष्ट इंडिया कम्पनी से महाराणी विक्टोरिया ने भारत सम्राज्य का शासन अपने हाथ में लिया था और इस उत्सव पर दिल्ली में सं० १९३३ ( ई० १८७७ ) में प्रथम दरबार हुआ था। अमरसागर स्थित पटुओं के प्रसिद्ध मंदिर की प्रतिष्ठा सं० १९२८ में इनके राज्यकाल में हुई थी। गजरूपसागर के दादाजी के चरण की प्रतिष्ठा सं० १९२१ में और ब्रह्मसर के मंदिर की प्रतिष्ठा सं० १९४४ में इनके समय में हुई थी। राज्यकाल सं० १९२१—१९४८ ( ई० १८६४—१८९१ )।

---

* इस मंदिर की प्रशस्ति ( लेख नं० २१७५ ) में स्वरुप सिंह और इनके पुत्र शालिम सिंह का वर्णन है। टाड साहेब अपने इतिहास में इनको जैन बताये हैं, यह सर्वथा भ्रम है। ये माहेश्वरी जाति के वैष्णव धर्मावलम्बी थे। राजपुताना में ही ओसवाल वंश की सृष्टि हुई थी और वे लोग जैनी थे। मेवाड़, मारवाड़, बीकानेर आदि समस्त प्रधान २ राज्य में यही ओसवाल वंशज जैनी लोग अमात्य मेहता होते थे। इसी भ्रम से शायद टाड साहेब इनको जैनी लिख दिये हैं।

४३ शालिवाहन—बैरीशालजी के कोई पुत्र नहीं रहने के कारण ये केवल चार वर्ष की अवस्था में दत्तक रूप से लिये गये और सं० १९५८ में पूर्ण अधिकार प्राप्त करके अपना नाम साम सिंह से शालिवाहन प्रसिद्ध किये थे। राज्यकाल सं० १९४८—१९७१ ( ई० १८९१ -१९१४ )।

४४ जवाहिर सिंह—शालिवाहन के कोई पुत्र नहीं रहने से बृटिश सरकार की ओर से आप राज्याधिकारी मनोनीत होकर सं० १९७१ ( ई० १९१४ ) में गद्दी पर बैठे और वर्तमान राज्याधीश हैं।

उपरोक्त जैसलमेर नरेशों की नामावली और संक्षिप्त विवरण से भली भांति ज्ञात हुआ होगा कि अद्यावधि इस रेयासत का इतिहास अपूर्ण है। ऐतिहासिक दृष्टि से इन जैन लेखों की उपयोगिता भी पाठक अच्छी तरह उपलब्ध किये होंगे। मैं पहले ही कह चुका हूं कि मेरे संग्रहीत लेखों के अतिरिक्त वहां सैंकड़ों लेख वर्तमान हैं। आशा है कि वे सब प्रकाशित होने से वहां के इतिहास में और भी प्रकाश पड़ेंगे।

वर्तमान जैसलमेर नरेश महाराजाधिराज महारावल सर जवाहिर सिंह जी साहेब बहादुर के० सी० एस० आई० का जन्म सं०. १९३९ गोपाष्टमी के दिन हुआ था। बाल्यावस्था में आप ने मेयो कालेज, अजमेर में अध्ययन किया था। पश्चात् देहरादून के काडेट कोर में कईएक वर्ष तक रहकर वहां की शिक्षा प्राप्त की थी। सं० १९७१ में गद्दी पर बैठने के बाद ही बृटिश गवर्णमेन्ट ने आपको सर्व प्रकार से योग्य समझ कर राज्य का पूर्ण अधिकार दिया है और अद्यावधि आप प्रशंसनीय राज्यशासन कर रहे हैं। आप का साहित्य, शिल्प में भी अच्छा प्रेम है। मुझे भी आप के दर्शनों का और दरबार में उपस्थित होने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था तथा आप मुझे इस कार्य में प्रोत्साहित किये थे। ऐसे प्रजाप्रिय धार्मिक दयालु राजाओं की संख्या अधिक देखने में नहीं आती है। आप के दो पुत्र हैं। प्रथम महाराज कुमार युवराज गिरधरसिंहजी साहेब, दूसरे महाराज कुमार हुकुमसिंहजी साहेब। स्टेट के दीवान साहेब भी अच्छे विद्वान् हैं। उन से भी मिल कर मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई थी। स्टेट इंजिनियर बाबू नेपालचन्द्रजी दत्त भी बड़े सुयोग्य अफसर हैं। आपने हाल में ही "सरस्वती" ( मई, १९२८ ) नामक सुप्रसिद्ध पत्रिका में 'स्थापत्य शिल्प' शीर्षक, और "मडार्न रिवीउ" प्रसिद्ध अंगरेजी पत्रिका ( फरवरी, १९२९ ) में जैसलमेर और वहां की प्राचीन और नई इमारतों के विषय में विद्वतापूर्ण चित्रमय प्रबंध प्रकाशित किये हैं। यहां लिखते हर्ष होता है कि जैसलमेर आदि स्थानों के चित्र संग्रह करने के विषय में आपने मुझे बड़े ही प्रेम के साथ सहायता की है और इस के लिये मैं आप का कृतज्ञ हूं।

लिखना बाहुल्य है कि जैसलमेर में प्राचीन काल से श्वेताम्बर जैनियों का और खास करके ओसवाल श्रीमंतों का विशेष प्रभाव विद्यमान था। उन लोगों के धर्मगुरु जैनाचार्य्यों का भी यह केन्द्रस्थान था। इस नगरी में खरतरगच्छ के विद्वान् और प्रभावशाली जैन साधु मंडली तथा आचार्य्यगणों का बराबर समावेश होता था। इन लोगों के सदुपदेश से ही वहां बड़े २ मंदिर बने थे और भव्य मूर्त्तियों की समय २ पर बहु संख्या में प्रतिष्ठा हुई थी। विधर्मी लोगों के अत्याचार से बचाने के लिये मंदिरों के साथ ही भंडारों में प्राचीन ताड़पत्रादि के अमूल्य जैन ग्रन्थ सुरक्षित किये गये थे।

इन भंडारों के कुछ संग्रहों का विवरण 'जेसलमेर भाण्डागारीय ग्रन्थानां सूची' में प्रकाशित हुए हैं। इनमें से कईएक भंडारों के निरीक्षण करने का मुझे अवसर मिला था। बड़े भंडार में बड़े २ ताड़पत्र के ग्रन्थ पत्थर के बने हुए कोठों में सुरक्षित हैं, तथा कुछ नष्ट भी हो गये हैं। अद्यावधि वहां निम्नलिखित भंडार मौजूद हैं:—

( १ ) बृहत् भण्डार—किले पर श्रीसंभवनाथजी के मंदिर के तल भूमि में है।

( २ ) तपगच्छीय भण्डार—सहर के तप गच्छ के उपासरे में है।

( ३ ) आचार्यगच्छीय भण्डार—सहर के आचार्य गच्छ के उपासरे में है।

( ४ ) बृहत् खरतरगच्छीय भण्डार—सहर के खरतर गच्छ के बड़े उपासरे में है।

( ५ ) लुंपकगच्छीय भण्डार—सहर के लौंका गच्छ के उपासरे में है।

( ६ ) यति डूंगरजी का संग्रह—यह भण्डार सहर के उक्त यतिजी के उपासरे में है।

( ७ ) सेठ थीरूसाहजी का भण्डार—सहर में थीरूसाहजी की हवेली में है।

हाल में खरतरगच्छीय आचार्य महाराज कृपाचन्द्रसूरिजी के उपदेश और प्रेरणा से वहां के भंडारों के जीर्णोद्धार का कार्य आरम्भ हुआ है परन्तु द्रव्याभाव के कारण यह कार्य विशेष अग्रसर नहीं हो सका है।

अब वहां के मंदिरों के विषय में कुछ परिचय देना भी आवश्यक है। जितने प्राचीन तीर्थमाला, स्तवन वगैरह देखने में आते हैं उन सबों में अधिकतया जैसलमेर का नाम मात्र उल्लेख मिलता है। स्वर्गीय तपगच्छाचार्य विजयधर्मसूरिजी संग्रहीत 'प्राचीन तीर्थमाला—संग्रह' प्रथम खंड में प्रकाशित तीर्थमालाओं के * बहुत से में केवल जेसलमेर का नाम मात्र है।

जेसलमेर चैत्य परिपाटी स्तवनों में केवल जेसलमेर के किले पर के आठ मंदिरों के वर्णन मिलते हैं। सं० १७७१ में खरतरगच्छाचार्य जिनसुखसूरिजी कृत जेसलमेर—चैत्यपरिपाटी में आठ मंदिरों की वर्णना के साथ उन सबों के मूर्त्तियों की संख्या भी है और यह परिपाटी उक्त तीर्थमाला—संग्रह पृ० १४६ में छपी है। सं० १७०८ में महिमासमुद्रजी कृत जैसलमेर चैत्य परिपाटी स्तवन में भी उक्त आठ मंदिरों के उल्लेख हैं। इन्हें उपयोगी समझ कर परिशिष्ट में प्रकाशित किये गये। इन सब मंदिरों में कोई आधुनिक परिवर्त्तन तो देखने में नहीं आये परन्तु चाहे और किसी स्थान से आई हुई हों चाहे और कोई कारण से हो मंदिरों की मूर्त्ति संख्या वर्त्तमान में आगे से कुछ अधिक हुई हैं। वहां के कई मंदिरों में मूर्त्ति संख्या अधिक होने के कारण कुछ प्रतिमायें भूमि पर भी विराजमान देखने में आये। इन में से कुछ वर्ष पहले श्रीआदिनाथजी के मंदिर की अधिस्थित मूर्त्तियां वेदी पर विराजमान किये गये हैं जिनका विवरण लेख नं० २५१२ में पाठकों को मिलेंगे।

---

* ( १ ) सं० १६६३ में शांतिकुशलजी विरचित गोड़ी पार्श्वनाथ स्तवन' ( पृ० ११६ ), ( २ ) सं० १७१७ में विजयसागरजी कृत 'सम्मेत शिखर तीर्थमाला' ( पृ० १२ ), ( ३ ) सं० १७२१ में मेघविजयजी कृत 'पार्श्वनाथ नाममाला' ( पृ० १५२ ), ( ४ ) सं० १७४६ में शीलविजयजी विरचित 'तीर्थमाला' ( पृ० १०७ ), ( ५ ) सं० १७५० में सौभाग्यविजयजी कृत 'तीर्थमाला' ( पृ० ६७ )।

H

# किले के मंदिर

(१) श्रीपार्श्वनाथजी का मंदिर :—किले के भीतर यह विशाल बावन जिनालय सहित मंदिर है और मूलनायक श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथ हैं। यहां प्रशस्तियों के दो शिलालेख लगे हुए हैं। इन प्रशस्तियों से ज्ञात होता है कि निर्माण के समय मंदिर का 'लक्ष्मण विहार' नामकरण हुआ था। उस समय जैसलमेर में महारावल लक्ष्मणजी राज्य करते थे और इसी कारण उन की राजभक्त प्रजा अपने मंदिर का नाम उनके नाम पर रखा। प्रशस्तियों से ज्ञात होता है कि इस मंदिर के तैयार होने में १४ वर्ष लग गये थे। सं० १४५९ में खरतरगच्छाधीश जिनराजसूरिजी के उपदेश से सागरचन्द्रसूरिजी ने मंदिर की नींव डाली थी और सं० १४७३ * में जिनचंद्रसूरिजी के समय में निर्माण कार्य समाप्त होने पर प्रतिष्ठा हुई थी। साधु कीर्त्तिराजजी ने प्रशस्ति की रचना की थी, वाचक जयसागरगणिजी ने संशोधन किया था और कारीगर धन्ना ने प्रशस्ति खोदी थी। ओसवंश के रांका गोत्रीय सेठ जयसिंह नरसिंह वगैरहों की यह प्रतिष्ठा कराई हुई है।

जिनसुखसूरिजी अपने जेसलमेर—चैत्यपरिपाटी में इस मंदिर की बिंब संख्या बावन देहरी में ५४५, दोनों चौक में १४२, ऊपर के मण्डप में १२, मूल गंभारे में ११४, तिलक तोरण में ६२, दूसरे तोरण में १२ और मंडप के समीप २३ कुल ९१० लिखते हैं। वृद्धिरत्नजी 'वृद्धिरत्न-माला' में इस मंदिर की मूर्त्तिसंख्या १२५२ लिखे हैं।

श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथजी के मंदिर के विषय में खरतगच्छाचार्य जिनभद्रसूरिजी के पाट महोत्सव पर सात 'भ-कार' की कथा मुनि मोहनलालजी कृत 'आचार रत्नाकर' दूसरा प्रकाश पृ० १२२ में इस प्रकार लिखो है :—

"सं। १४६१ श्री सागर चन्द्राचार्ये, श्री जिनराज सूरि पट्टे श्री जिनवर्द्धन सूरि को स्थापन कीए थे, तिके एकदा जेशलमेरगढमें श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथके पासमें रही क्षेत्रपालकी मूर्त्ति देखके स्वामी सेवकका बराबर वंदना अयुक्त है, ऐसा विचार करके क्षेत्रपालकी मूर्त्तिकों उठायके दरवज्जेके विषे स्थापन करी तब क्रोधायमान भया थका क्षेत्रपाल जहां तहां गुरुमहाराज का चतुर्थ व्रतका ‡ भंगपणा दिखलानें लगा, इसीतरे,

---

* खरतरगच्छीय मुनि वृद्धिरत्नजी कृत 'वृद्धिरत्न माला' में इस मंदिर की प्रतिष्ठा का समय सं० १२१२ लिखा है परन्तु यह जेसलमेर नगर की स्थापना का समय है। मंदिर तो अढाई सौ वर्ष बाद बने थे। मंदिर प्रतिष्ठा का वर्णन और संवत् प्रशस्ति में स्पष्ट है।

‡ जैनियों के पंच महाव्रत हैं। चतुर्थ व्रत ब्रह्मचर्य है अवशिष्ट (१) प्राणातिपात, (२) मृषावाद, (३) अदत्तादान, और (५) परिग्रह।

एकदा गुरूमहाराज चित्रकूटके विषे गए, तहां पिण देवना तिसो तरेसें करा, तब सर्व श्रावक चतुर्थ व्रतका भंग जानके यह पूज्य पदके योग्य नहिं है ऐसा विचार करा क्रमसें वर्द्धमान सूरि व्यंतर प्रयोग करके ग्रथलीभूत भए थके पिप्पलक ग्राममें जाके रहे, कितनेक शिष्य पासमें रहे, तब सागर चन्द्राचार्य प्रमुख समस्त साधु वर्ग एकत्र होके, गच्छ की स्थिति रखणे वास्ते, नवीन आचार्य स्थापन करना, ऐसा विचार करा, तब नवीनगोरा नाम क्षेत्रपालकों आराधन करके, और सर्व देशके खरतरगच्छीय संघकी अनुमति हस्ताक्षर मंगवायके सर्व साधुमंडली एकट्ठी करके भाणसोल ग्राम आये, तहां श्रीजिनराजसूरियें एक अपणें शिष्यकों वाचक शीलचन्द्रगणीकेपास पढनेंकेवास्ते रक्खा था सो समस्त शास्त्रका पारगामी भया, भणसाली गोत्रीय, भादोमल्ल नाम सं। १४५१ दीक्षा ग्रहण करी, अनुक्रमें पंचवीस वर्षके भए, तब तिनको योग्य जानके श्रीसागरचन्द्राचार्य सातभकाराक्षर मिलाय के सं। १४७१ माघ सुदि पूर्णमासीकेदिन, भणशाली नाल्हासाहनें सवा लक्ष रुपये खरच करके नंदीमहोच्छव सहित सूरि पदमें स्थापन किए॥ सप्त भकार लिखे हे॥ १ भाणसोल नगर॥ २ भणशालिक गोत्रीय॥ ३ भादो नाम॥ ४ भरणी नक्षत्र॥ ५ भद्राकरण॥ ६ भट्टारक पद॥ ७ जिनभद्र सूरि॥"

**( २ ) श्रीसंभवनाथजी का मंदिर :**—यह मंदिर तीन वर्ष में तैयार हुआ था। इसी मंदिर के नीचे भूमिगृह में जैसलमेर का सब से बड़ा सुप्रसिद्ध जैन भंडार अवस्थित है। जिनभद्रसूरिजी के उपदेश से चोपड़ा गोत्रीय सा० हेमराज पूना वगैरह ने सं० १४९४ में इस मंदिर को बनवाना आरंभ किया और बड़ी धूमधाम से प्रतिष्ठा महोत्सव सं० १४९७ * में कराई। ३०० मूर्त्तियों को प्रतिष्ठा सूरिजी के हाथ से हुई थी और महारावल वैरीसालजी स्वयं उपस्थित रहकर शुभकार्य सम्पन्न कराये थे। वाचनाचार्य सोमकुंजरजी ने प्रशस्ति रची, भानुप्रभगणि पत्थर पर लिखे और शिलावट शिवदेव ने खोदी थी। जिनसुखसूरिजी इस मंदिर की बिंब संख्या बाहर के चौक में २००, भीतर चौक में २८१, मंडप में ३६, गंभारे में २४ और भमती में १२ कुल ५५३ लिखते हैं। वृद्धिरत्नजी मंदिर की मूर्ति संख्या ६०४ लिखे हैं।

**(३–४) श्रीशांतिनाथजी और श्रीअष्टापदजी के मंदिर :**—ये दोनों मन्दिर एक ही हाते में हैं। ऊपर भूमि में श्रीशांतिनाथजी का और निम्न तल में श्रीअष्टापदजी का मंदिर बना हुआ है। निम्न तलके मंदिर में १७ वें तीर्थंकर श्रीकुंथुनाथजी की मूर्त्ति मूलनायक रूप से प्रतिष्ठित हैं। इन दोनों मन्दिरों की प्रशस्ति (लेख नं० २१५४) एक ही है और जैनी हिंदी मे लिखी हुई है। जेसलमेर के संखवालेचा ‡ और चोपड़ा गोत्रीय दो धनाढ्य सेठों ने इन मन्दिरों की प्रतिष्ठा

---

* वृद्धिरत्नमाला (पृ० ४) में मन्दिर प्रतिष्ठा का समय सं० १४८७ बताते हैं परन्तु यह भ्रम है।

‡ प्रशस्ति में संखवाल नाम के ग्राम का उल्लेख है। संभव है कि इसी स्थान के नाम से 'संखवालेचा' गोत्र की उत्पत्ति हुई होगी।

# किले के मंदिर

(१) श्रीपार्श्वनाथजी का मंदिर :—किले के भीतर यह विशाल बावन जिनालय सहित मंदिर है और मूलनायक श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथ हैं। यहां प्रशस्तियों के दो शिलालेख लगे हुए हैं। इन प्रशस्तियों से ज्ञात होता है कि निर्माण के समय मंदिर का 'लक्षण विहार' नामकरण हुआ था। उस समय जेसलमेर में महारावल लक्ष्मणजी राज्य करते थे और इसी कारण उन की राजभक्त प्रजा अपने मंदिर का नाम उनके नाम पर रखा। प्रशस्तियों से ज्ञात होता है कि इस मंदिर के तैयार होने में १४ वर्ष लग गये थे। सं० १४५९ में खरतरगच्छाधीश जिनराजसूरिजी के उपदेश से सागरचन्द्रसूरिजी ने मंदिर की नींव डाली थी और सं० १४७३ * में जिनचंद्रसूरिजी के समय में निर्माण कार्य समाप्त होने पर प्रतिष्ठा हुई थी। साधु कीर्त्तिराजजी ने प्रशस्ति की रचना की थी, वाचक जयसागरगणिजी ने संशोधन किया था और कारीगर धन्ना ने प्रशस्ति खोदी थी। ओसवंश के रांका गोत्रीय सेठ जयसिंह नरसिंह वगैरहों की यह प्रतिष्ठा कराई हुई है।

जिनसुखसूरिजी अपने जेसलमेर—चैत्यपरिपाटी में इस मंदिर की बिंब संख्या बावन देहरो में ५४५, दोनों चौक में १४२, ऊपर के मण्डप में १२, मूल गंभारे में ११४, तिलक तोरण में ६२, दूसरे तोरण में १२ और मंडप के समीप २३ कुल ९१० लिखते हैं। वृद्धिरत्नजी 'वृद्धिरत्न-माला' में इस मंदिर की मूर्त्तिसंख्या १२५२ लिखे हैं।

श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथजी के मंदिर के विषय में खरतगच्छाचार्य जिनभद्रसूरिजी के पाट महोत्सव पर सस 'भ-कार' की कथा मुनि मोहनलालजी कृत 'आचार रत्नाकर' दूसरा प्रकाश पृ० १२२ में इस प्रकार लिखो है :—

"सं। १४६१ श्री सागर चन्द्राचार्ये, श्री जिनराज सूरि पट्टे श्री जिनवर्द्धन सूरि कों स्थापन कीए थे, तिके एकदा जेशलमेरगढमें श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथके पासमें रही क्षेत्रपालकी मूर्त्ति देखके स्वामी सेवकका बराबर बैठना अयुक्त है, ऐसा विचार करके क्षेत्रपालकी मूर्त्तिकों उठायके दरवज्जेके विषे स्थापन करी तब क्रोधायमान भया थका क्षेत्रपाल जहां तहां गुरूमहाराज का चतुर्थ व्रतका ‡ भंगपणा दिखलानें लगा, इसीतरे

* खरतरगच्छीय मुनि वृद्धिरत्नजी कृत 'वृद्धिरत्न माला' में इस मंदिर की प्रतिष्ठा का समय सं० १२१२ लिखा है परन्तु यह जेसलमेर नगर की स्थापना का समय है। मंदिर दो अढाई सौ वर्ष बाद बने थे। मंदिर प्रतिष्ठा का वर्णन और संवत् प्रशस्ति में स्पष्ट है।

‡ जैनियों के पंच महाव्रत हैं। चतुर्थ व्रत ब्रह्मचर्य है अवशिष्ट (१) प्राणातिपात, (२) मृषावाद, (३) अदत्तादान, और (५) परिग्रह।

एकदा गुरूमहाराज चित्रकूटके विषे गए, तहां पिण देवना तिसो तरेसें करा, तव सर्व श्रावक चतुर्थ व्रतका भंग जानके यह पूज्य पदके योग्य नहिं है ऐसा विचार करा क्रमसें वर्द्धमान सूरि व्यंतर प्रयोग करके ग्रथलीभूत भए थके पिप्पलक ग्राममें जाके रहे, कितनेक शिष्य पालमें रहे, तव सागर चन्द्राचार्य प्रमुख समस्त साधु वर्ग एकत्र होके, गच्छ की स्थिति रखणे वास्ते, नवीन आचार्य स्थापन करना, ऐसा विचार करा, तब नवोनगोरा नाम क्षेत्रपालकों आराधन करके; और सर्व देशके खरतरगच्छीय संघकी अनुमति हस्ताक्षर मंगवायके सर्व साधुमंडली एकट्ठी करक भाणसोल ग्राम आये, तहां श्रीजिनराजसूरियें एक अपणें शिष्यकों वाचक शीलचन्द्रगणीकेपास पढनेंकेवास्ते रक्खा था सो समस्त शास्त्रका पारगामी भया, भणसाली गोत्रीय, भादोमूल नाम सं । १४५२ दीक्षा ग्रहण करी, अनुक्रमें पंचवीस वर्षके भए, तब तिनकों योग्य जानके श्रीसागरचन्द्राचार्य सातभकाराक्षर मिलाय के सं । १४७१ माघ सुदि पूर्णमासीकेदिन, भणशाली नाल्हासाहनें सवा लक्ष रुपये खरच करके नंदीमहोच्छव सहित सूरि पदमें स्थापन किए ॥ सप्त भकार लिखे हे ॥ १ भाणसोल नगर ॥ २ भणशालिक गोत्रीय ॥ ३ भादो नाम ॥ ४ भरणी नक्षत्र ॥ ५ भद्राकरण ॥ ६ भट्टारक पद ॥ ७ जिनभद्र सूरि ॥"

**( २ ) श्रीसंभवनाथजी का मंदिर :**—यह मंदिर तीन वर्ष में तैयार हुआ था । इसी मंदिर के नीचे भूमिगृह में जैसलमेर का सब से बड़ा सुप्रसिद्ध जैन भंडार अवस्थित है । जिनभद्रसूरिजी के उपदेश से चोपड़ा गोत्रीय सा० हेमराज पूना वगैरह ने सं० १४९४ में इस मंदिर को बनवाना आरंभ किया और बड़ी धूमधाम से प्रतिष्ठा महोत्सव सं० १४९७ * में कराई । ३०० मूर्त्तियों की प्रतिष्ठा सूरिजी के हाथ से हुई थी और महारावल वैरीसालजी स्वयं उपस्थित रहकर शुभकार्य सम्पन्न कराये थे । वाचनाचार्य सोमकुंजरजी ने प्रशस्ति रची, भानुप्रभगणि पत्थर पर लिखे और शिलावट शिवदेव ने खोदी थी । जिनसुखसूरिजी इस मंदिर की बिंब संख्या बाहर के चौक में २००, भीतर चौक में २८१, मंडप में ३६, गंभारे में २४ और भमती में १२ कुल ५५३ लिखते हैं । वृद्धिरत्नजी मंदिर की मूर्ति संख्या ६०४ लिखे हैं ।

**(३–४) श्रीशांतिनाथजी और श्रीअष्टापदजी के मंदिर :**—ये दोनों मन्दिर एक ही हाते में हैं । ऊपर भूमि में श्रीशांतिनाथजी का और निम्न तल में श्रीअष्टापदजी का मंदिर बना हुआ है । निम्न तलके मंदिर में १७ वें तीर्थंकर श्रीकुंथुनाथजी की मूर्त्ति मूलनायक रूप से प्रतिष्ठित हैं । इन दोनों मन्दिरों की प्रशस्ति ( लेख नं० २१५४ ) एक ही है और जैनी हिंदी में लिखी हुई है । जेसलमेर के संखवालेचा ‡ और चोपड़ा गोत्रीय दो धनाढ्य सेठों ने इन मन्दिरों की प्रतिष्ठा

---

* वृद्धिरत्नमाला ( पृ० ४ ) में मन्दिर प्रतिष्ठा का समय सं० १४८७ बताते हैं परन्तु यह भ्रम है ।

‡ प्रशस्ति में संखवाल नाम के ग्राम का उल्लेख है । संभव है कि इसी स्थान के नाम से 'संखवालेचा' गोत्र की उत्पत्ति हुई होगी ।

# किले के मंदिर

**( १ ) श्रीपार्श्वनाथजी का मंदिर :—**किले के भीतर यह विशाल बावन जिनालय सहित मंदिर है और मूलनायक श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथ हैं। यहां प्रशस्तियों के दो शिलालेख लगे हुए हैं। इन प्रशस्तियों से ज्ञात होता है कि निर्माण के समय मंदिर का 'लक्ष्मण विहार' नामकरण हुआ था। उस समय जेसलमेर में महारावल लक्ष्मणजी राज्य करते थे और इसी कारण उन को राजभक्त प्रजा अपने मंदिर का नाम उनके नाम पर रखा। प्रशस्तियों से ज्ञात होता है कि इस मंदिर के तैयार होने में १४ वर्ष लग गये थे। सं० १४५९ में खरतरगच्छाधीश जिनराजसूरिजी के उपदेश से सागरचन्द्रसूरिजी ने मंदिर की नींव डाली थी और सं० १४७३ * में जिनचंद्रसूरिजी के समय में निर्माण कार्य समाप्त होने पर प्रतिष्ठा हुई थी। साधु कीर्त्तिराजजी ने प्रशस्ति की रचना की थी, वाचक जयसागरगणिजी ने संशोधन किया था और कारीगर धन्ना ने प्रशस्ति खोदी थी। ओसवंश के रांका गोत्रीय सेठ जयसिंह नरसिंह वगैरहों की यह प्रतिष्ठा कराई हुई है।

जिनसुखसूरिजी अपने जेसलमेर—चैत्यपरिपाटी में इस मंदिर की बिंब संख्या बावन देहरो में ५४५, दोनों चौक में १४२, ऊपर के मण्डप में १२, मूल गंभारे में ११४, तिलक तोरण में ६२, दूसरे तोरण में १२ और मंडप के समीप २३ कुल ९१० लिखते हैं। वृद्धिरत्नजी 'वृद्धिरत्न-माला' में इस मंदिर की मूर्तिसंख्या १२५२ लिखे हैं।

श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथजी के मंदिर के विषय में खरतगच्छाचार्य जिनभद्रसूरिजी के पाट महोत्सव पर सप्त 'भ-कार' की कथा मुनि मोहनलालजी कृत 'आचार रत्नाकर' दूसरा प्रकाश पृ० १२२ में इस प्रकार लिखी है :—

"सं। १४६१ श्री सागर चन्द्राचार्यै, श्री जिनराज सूरि पट्टे श्री जिनवर्द्धन सूरि को स्थापन कीए थे, तिके एकदा जेशलमेरगढमें श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथके पासमें रही क्षेत्रपालकी मूर्त्ति देखके स्वामी सेवकका बराबर बैठना अयुक्त है, ऐसा विचार करकै क्षेत्रपालकी मूर्त्तिकों उठायकै दरवज्जेके विषै स्थापन करी तब क्रोधायमान भया थका क्षेत्रपाल जहां तहां गुरुमहाराज का चतुर्थ व्रतका ✤ भंगपणा दिखलानें लगा, इसीतरे

---

* खरतरगच्छीय मुनि वृद्धिरत्नजी कृत 'वृद्धिरत्न माला' में इस मंदिर की प्रतिष्ठा का समय सं० १२१२ लिखा है परन्तु यह जेसलमेर नगर की स्थापना का समय है। मंदिर तो अढाई सौ वर्ष बाद बने थे। मंदिर प्रतिष्ठा का वर्णन और संवत् प्रशस्ति में स्पष्ट है।

✤ जैनियों के पंच महाव्रत हैं। चतुर्थ व्रत ब्रह्मचर्य है अवशिष्ट ( १ ) प्राणातिपात, ( २ ) मृषावाद, ( ३ ) अदत्तादान, और ( ५ ) परिग्रह।

एकदा गुरुमहाराज चित्रकूटके विषे गए, तहां पिण देवना तिसो तरेसें करा, तब सर्वे श्रावक चतुर्थ व्रतका भंग जानके यह पूज्य पदके योग्य नहिं है ऐसा विचार करा क्रमसें वर्द्धमान सूरि व्यंतर प्रयोग करके ग्रथलीभूत भए थके दिप्पलक ग्राममें जाके रहे, कितनेक शिष्य पालमें रहे, तब सागर चन्द्राचार्य प्रमुख समस्त साधु वर्ग एकत्र होके, गच्छ की स्थिति रखणे वास्ते, नवीन आचार्य स्थापन करना, ऐसा विचार करा, तब नवीनगोरा नाम क्षेत्रपालकों आराधन करके; और सर्व देशके खरतरगच्छीय संघकी अनुमति हस्ताक्षर मंगवायके सर्व साधुमंडली एकट्ठी करके भाणसोल ग्राम आये, तहां श्रीजिनराजसूरियें एक अपणे शिष्यकों चाचक शीलचन्द्रगणीकेपास पढनेंकेवास्ते रक्खा था सो समस्त शास्त्रका पारगामी भया, भणसाली गोत्रीय, भादोमूल नाम सं। १४५? दीक्षा ग्रहण करी, अनुक्रमें पंचवीस वर्षके भए, तब तिनकों योग्य जानके श्रीसागरचन्द्राचार्य सातभकाराक्षर मिलाय के सं। १४७१ माघ सुदि पूर्णमासीकेदिन, भणशाली नाल्हासाहनें सवा लक्ष रुपये खरच करके नंदीमहोच्छव सहित सूरि पदमें स्थापन किए॥ सप्त भकार लिखे है॥ १ भाणसोल नगर॥ २ भणशालिक गोत्रीय॥ ३ भादो नाम॥ ४ भरणी नक्षत्र॥ ५ भद्राकरण॥ ६ भट्टारक पद॥ ७ जिनभद्र सूरि॥"

**(२) श्रीसंभवनाथजी का मंदिर :—** यह मंदिर तीन वर्ष में तैयार हुआ था। इसी मंदिर के नीचे भूमिगृह में जैसलमेर का सब से बड़ा सुप्रसिद्ध जैन भंडार अवस्थित है। जिनभद्रसूरिजी के उपदेश से चोपड़ा गोत्रीय सा० हेमराज पूना वगैरह ने सं० १४९४ में इस मंदिर को बनवाना आरंभ किया और बड़ी धूमधाम से प्रतिष्ठा महोत्सव सं० १४९७ * में कराई। ३०० मूर्त्तियों की प्रतिष्ठा सूरिजी के हाथ से हुई थी और महारावल वैरीसालजी स्वयं उपस्थित रहकर शुभकार्य सम्पन्न कराये थे। वाचनाचार्य सोमकुंजरजी ने प्रशस्ति रची, भानुप्रभगणि पत्थर पर लिखे और शिलावट शिवदेव ने खोदी थी। जिनसुखसूरिजी इस मंदिर को बिंब संख्या बाहर के चौक में २००, भीतर चौक में २८१, मंडप में ३६, गंभारे में २४ और भमती में १२ कुल ५५३ लिखते हैं। वृद्धिरत्नजी मंदिर की मूर्ति संख्या ६०४ लिखे हैं।

**(३-४) श्रीशांतिनाथजी और श्रीअष्टापदजी के मंदिर :—** ये दोनों मन्दिर एक ही हाते में हैं। ऊपर भूमि में श्रीशांतिनाथजी का और निम्न तल में श्रीअष्टापदजी का मंदिर बना हुआ है। निम्न तलके मंदिर में १७ वें तीर्थंकर श्रीकुंथुनाथजी की मूर्त्ति मूलनायक रूप से प्रतिष्ठित हैं। इन दोनों मन्दिरों की प्रशस्ति (लेख नं० २१५४) एक ही है और जैनी हिंदी में लिखी हुई है। जेसलमेर के संखवालेचा ‡ और चोपड़ा गोत्रीय दो धनाढ्य सेठों ने इन मन्दिरों की प्रतिष्ठा

---

* वृद्धिरत्नमाला (पृ० ४) में मन्दिर प्रतिष्ठा का समय सं० १४८७ बताते हैं परन्तु यह भ्रम है।

‡ प्रशस्ति में संखवाल नाम के ग्राम का उल्लेख है। संभव है कि इसी स्थान के नाम से 'संखवालेचा' गोत्र की उत्पत्ति हुई होगी।

सं० १५३६ में कराई थी। संखवालेचा गोत्रीय पेता और चोपड़ा गोत्रीय पांचा में वैवाहिक सम्बन्ध था और इन दोनों ने मिल कर दोनों मन्दिर बनवाये थे। संघवी पेता ने सकुटुम्ब बड़ी धूमधाम से शत्रुंजय, गिरनार, आबू आदि तीर्थों की यात्रा कई बार की थी और श्रीसंभवनाथजी के मन्दिर की प्रसिद्ध तपपट्टिका आदि की प्रतिष्ठा कराई थी। इनके पश्चात् सं० १५८१ में इनके पुत्र वीदा के समय में यह प्रशस्ति लगाई गई थी। ये सब विवरण प्रशस्ति में हैं। मन्दिर के बाहर दाहिने तरफ पाषाण के सुन्दर बने हुए दो बड़े २ हाथी रखे हुए हैं। इन दोनों पर धातु की मूर्त्तियां हैं जिनमें एक पुरुष की और दूसरी स्त्री की हैं। मन्दिर प्रतिष्ठा कराने वाले सं० षेता और उनकी भार्या सरस्वती की मूर्त्ति उनके पुत्र संघवी वीदा ने सं० १५८० में प्रतिष्ठा कराई थी। इन में से केवल एक पर लेख (नं० २१५४) खुदा हुआ है।

उस समय जैसलमेर के गद्दी पर महारावल देवकरणजी थे। सं० १५३६ में प्रतिष्ठा के समय खरतरगच्छ के जिनसमुद्रसूरिजी * उपस्थित थे। पश्चात् उनके प्रशिष्य जिनमाणिकसूरिजी के समय में देवतिलकजी उपाध्याय मंदिर की प्रशस्ति लिखे थे और शिलावट पेता ने खोदी थी।

जिनसुखसूरिजी रचित चैत्य परिपाटी स्तवन जो प्रकाशित हुआ है उस में श्रीशांतिनाथजी के मंदिर की मूर्ति संख्या के वर्णन में एक चरण त्रुटक है। मूर्त्ति संख्या बाहर प्रदक्षिणा में २४० और चौक में ४०० लिखा है। वृद्धिरत्नमाला में बिंब संख्या ८०४ है।

श्रीअष्टापदजी के मंदिर की मूर्त्ति संख्या जिनसुखसूरिजी बाहर के प्रदक्षिणा में १३७, एक गंभारे में २६०, दूसरे में २८ गणधर के, कुल ४२५ लिखते हैं। वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या ४४४ है।

**(५) श्रीचंद्रप्रभस्वामी का मंदिर :**—इस मन्दिर में कोई प्रशस्ति देखने में नहीं आये। मूर्त्ति पर के लेख (नं० २३२८) से मिलता है कि सं० १५०९ * में भणशाली गोत्रीय सा० बीदा ने मन्दिर की प्रतिष्ठा कराई थी। चैत्य परिपाटी स्तवनों में भी भणसाली गोत्रीय द्वारा मन्दिर बनवाये जाने का वर्णन है। इसी मन्दिर के द्वितल के एक कोठरी में बहुत सी धातुओं की पंचतीर्थी और मूर्त्तियों के संग्रह हैं। इन सबों में से जितने लेखों का मैं संग्रह कर सका हूं वे यथास्थान में मिलेंगे। यह मन्दिर तेमंजिला बना हुआ है और प्रत्येक में चौमुखजी विराजमान हैं। जिनसुखसूरिजी के चैत्यपरिपाटी में यहां की मूर्त्ति संख्या प्रथम तल में १६०, दूसरे में १२६, और तीसरे में ४६३ कुल ८०६ लिखा है। वृद्धिरत्नमाला में बिंब संख्या १६७५ है।

---

* खरतरगच्छीय प्रसिद्ध वाचक समयसुन्दरजी महाराज जैसलमेर में बहुत समय तक थे। उन्होंने यहां के मन्दिरों के बहुत से स्तवनों की रचना की थी। श्रीशांतिनाथजी और श्रीअष्टापदजी की स्तुति में मन्दिर के प्रतिष्ठा कर्त्ता आदि का विवरण मिलता है। यह भी परिशिष्ट में मिलेगा।

* वृद्धिरत्नमाला में मन्दिर प्रतिष्ठा का सं० १५१५ है परन्तु यह किस आधार पर लिखा गया - ज्ञात नहीं होता।

( ६ ) **श्रीशीतलनाथजी का मंदिर** :—इस मंदिर में कोई प्रशस्ति नहीं है। मैंने यहां के मूलनायकजी के मूर्त्ति पर का लेख पढा नहीं था पश्चात् स्तवनों से मालूम हुआ कि मंदिर के मूलनायक श्रीशांतिनाथजी हैं। जेसलमेर चैत्य परिपाटी स्तवनों से यह मन्दिर यहां के ओसवाल डागा गोत्रीय सेठों का बनवाया हुआ मिलता है। यहां के पट्टिका के लेख में सं० १४७९ † में डागा गोत्रीयों की प्रतिष्ठा करवाने का उल्लेख है। संभव है इसी समय मन्दिर की प्रतिष्ठा भी हुई होगी। जिनसुखसूरिजी के चैत्य परिपाटी में इस मन्दिर की मूर्त्ति संख्या ३१४ और वृद्धिरत्नमाला में ४३० लिखा है।

( ७ ) **श्रीऋषभदेवजी का मंदिर** :—इस मन्दिर की भी कोई प्रशस्ति नहीं मिली। मूर्तियों के लेखों से ज्ञात होता है कि सं० १५३६ * में जिस समय श्रीशांतिनाथजी के मंदिर की प्रतिष्ठा हुई थी उसी समय गणधर चोपड़ा गोत्रीय सं० धन्ना ने खरतरगच्छीय आचार्यों से इस मंदिर की प्रतिष्ठा करवाई थी और चैत्य परिपाटी स्तवनों में भी निर्माण कर्त्ता का उल्लेख है। जिनसुखसूरिजी की चैत्य-परिपाटी में मूर्त्ति संख्या भौंति में ५९५ और भंडारे में ३६ कुल ६३१ है वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या ६१७ लिखा हुआ है।

( ८ ) **श्रीमहावीरस्वामी का मंदिर** :—यह मन्दिर और मन्दिरों से कुछ दूरी पर है। यहां के शिलालेख से ज्ञात होता है कि सं० १४७३ ‡ में यह मंदिर बना था। जिनसुखसूरिजी लिखते हैं कि ओसवंश के बरड़िया गोत्रीय सा० दीपा ने इस भव्य मंदिर की प्रतिष्ठा कराई थी और यहां के मूर्त्तियों की संख्या पहली प्रदक्षिणा में १११ और भंडारे में १२१ कुल २३२ है। वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या २१५ लिखा है।

इन मंदिरों के सिवाय यहां कोई जैनी रहते नहीं हैं। किले के भीतर श्रीलक्ष्मीकांतजी का मन्दिर भी दर्शनीय है। यहां भी प्रशस्ति का शिलालेख है।

---

† वृद्धिरत्नमाला ( पृ० ४ ) में प्रतिष्ठा संवत् १५०८ है।

* वृद्धिरत्नमाला में प्रतिष्ठा संवत् १५३७ लिखा है परन्तु लेखों पर १५३६ स्पष्ट है। उक्त पुस्तक में मंदिर के प्रतिष्ठा करानेवाले 'धन्ना' के पिता 'सच्चा' का नाम है। लेखों से धन्ना का ही नाम पाया जाता है।

‡ वृद्धिरत्नजी सं० १५८१ में मंदिर प्रतिष्ठा होने का समय लिखते हैं। वाचनाचार्य समयसुन्दरजी भी मंदिर के श्रीमहावीरस्वामीजी के स्तवन रचे हैं परन्तु उसमें प्रतिष्ठा संवत् का कोई उल्लेख नहीं है।

सं० १५३६ में कराई थी। संखवालेचा गोत्रीय षेता और चोपड़ा गोत्रीय पांचा में वैवाहिक सम्बन्ध था और इन दोनों ने मिल कर दोनों मन्दिर बनवाये थे। संघवी षेता ने सकुटुम्ब बड़ी धूमधाम से शत्रुंजय, गिरनार, आबू आदि तीर्थों की यात्रा कई बार की थी और श्रीसंभवनाथजी के मन्दिर की प्रसिद्ध तपपट्टिका आदि की प्रतिष्ठा कराई थी। इनके पश्चात् सं० १५८१ में इनके पुत्र वीदा के समय में यह प्रशस्ति लगाई गई थी। ये सब विवरण प्रशस्ति में हैं। मन्दिर के बाहर दाहिने तरफ पाषाण के सुन्दर बने हुए दो बड़े २ हाथी रखे हुए हैं। इन दोनों पर धातु की मूर्त्तियां हैं जिनमें एक पुरुष की और दूसरी स्त्री की हैं। मन्दिर प्रतिष्ठा कराने वाले सं० षेता और उनकी भार्या सरसती की मूर्त्ति उनके पुत्र संघवी वीदा ने सं० १५८० में प्रतिष्ठा कराई थी। इन में से केवल एक पर लेख (नं० २१५४) खुदा हुआ है।

उस समय जैसलमेर के गद्दी पर महारावल देवकरणजी थे। सं० १५३६ में प्रतिष्ठा के समय खरतरगच्छ के जिनसमुद्रसूरिजी ❋ उपस्थित थे। पश्चात् उनके प्रशिष्य जिनमाणिक्यसूरिजी के समय में देवतिलकजी उपाध्याय मंदिर की प्रशस्ति लिखे थे और शिलावट षेता ने खोदी थी।

जिनसुखसूरिजी रचित चैत्य परिपाटी स्तवन जो प्रकाशित हुआ है उस में श्रीशांतिनाथजी के मंदिर की मूर्ति संख्या के वर्णन में एक चरण त्रुटक है। मूर्त्ति संख्या बाहर प्रदक्षिणा में २४० और चौक में ४०० लिखा है। वृद्धिरत्नमाला में बिंब संख्या ८०४ है।

श्रीअष्टापदजी के मंदिर की मूर्त्ति संख्या जिनसुखसूरिजी बाहर के प्रदक्षिणा में १३७, एक गंभारे में २६०, दूसरे में २८ गणधर के, कुल ४२५ लिखते हैं। वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या ४४४ है।

**(५) श्रीचंद्रप्रभस्वामी का मंदिर :**—इस मन्दिर में कोई प्रशस्ति देखने में नहीं आये। मूर्त्ति पर के लेख (नं० २३२८) से मिलता है कि सं० १५०९ ✽ में भणशाली गोत्रीय सा० वीदा ने मन्दिर की प्रतिष्ठा कराई थी। चैत्य परिपाटी स्तवनों में भी भणसाली गोत्रीय द्वारा मन्दिर बनवाये जाने का वर्णन है। इसी मन्दिर के द्वितल के एक कोठरी में बहुत सी धातुओं की पंचतीर्थी और मूर्त्तियों के संग्रह हैं। इन सबों में से जितने लेखों का मैं संग्रह कर सका हूं वे यथास्थान में मिलेंगे। यह मन्दिर तेमंझिला बना हुआ है और प्रत्येक में चौमुखजी विराजमान है। जिनसुखसूरिजी के चैत्यपरिपाटी में यहां की मूर्त्ति संख्या प्रथम तल में १६०, दूसरे में १२६, और तीसरे में ४६३ कुल ८०९ लिखा है। वृद्धिरत्नमाला में बिंब संख्या १६४५ है।

---

❋ खरतरगच्छीय प्रसिद्ध वाचक समयसुन्दरजी महाराज जैसलमेर में बहुत समय तक थे। उन्होंने यहां के मन्दिरों के बहुत से स्तवनों की रचना की थी। श्रीशांतिनाथजी और श्रीअष्टापदजी की स्तुति में मन्दिर के प्रतिष्ठा कर्त्ता आदि का विवरण मिलता है। यह भी परिशिष्ट में मिलेगा।

✽ वृद्धिरत्नमाला में मन्दिर प्रतिष्ठा का सं० १५१५ है परन्तु यह किस आधार पर लिखा गया ज्ञात नहीं होता।

**(६) श्रीशीतलनाथजी का मंदिर :**—इस मंदिर में कोई प्रशस्ति नहीं है। मैंने यहां के मूलनायकजी के मूर्त्ति पर का लेख पढा नहीं था पश्चात् स्तवनों से मालूम हुआ कि मंदिर के मूलनायक श्रीशांतिनाथजी हैं। जेसलमेर चैत्य परिपाटी स्तवनों से यह मन्दिर यहां के ओसवाल डागा गोत्रीय सेठों का बनवाया हुआ मिलता है। यहां के पट्टिका के लेख में सं० १४७९ † में डागा गोत्रीयों को प्रतिष्ठा करवाने का उल्लेख है। संभव है इसी समय मन्दिर को प्रतिष्ठा भी हुई होगी। जिनसुखसूरिजी के चैत्य परिपाटी में इस मन्दिर की मूर्त्ति संख्या ३१४ और वृद्धिरत्नमाला में ४३० लिखा है।

**(७) श्रीऋषभदेवजी का मंदिर :**—इस मन्दिर की भी कोई प्रशस्ति नहीं मिली। मूर्त्तियों के लेखों से ज्ञात होता है कि सं० १५३६ * में जिस समय श्रीशांतिनाथजी के मंदिर की प्रतिष्ठा हुई थी उसी समय गणधर चोपड़ा गोत्रीय सं० धन्ना ने खरतरगच्छीय आचार्यों से इस मंदिर की प्रतिष्ठा करवाई थी और चैत्य परिपाटी स्तवनों में भी निर्माण कर्त्ता का उल्लेख है। जिनसुखसूरिजी की चैत्य-परिपाटी में मूर्त्ति संख्या भींति में ५९५ और गंभारे में ३६ कुल ६३१ हैं वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या ६०७ लिखा हुआ है।

**(८) श्रीमहावीरस्वामी का मंदिर :**—यह मन्दिर और मन्दिरों से कुछ दूरी पर है। वहां के शिलालेख से ज्ञात होता है कि सं० १४७३ ‡ में यह मंदिर बना था। जिनसुखसूरिजी लिखते हैं कि ओसवंश के बरड़िया गोत्रीय सा० दीपा ने इस भव्य मंदिर की प्रतिष्ठा कराई थी और वहां के मूर्त्तियों की संख्या पहली प्रदक्षिणा में १११ और गंभारे में १२१ कुल २३२ है। वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या २६५ लिखा है।

---

इन मंदिरों के सिवाय यहां कोई जैनी रहते नहीं हैं। किले के भीतर श्रीलक्ष्मीकांतजी का मन्दिर भी दर्शनीय है। यहां भी प्रशस्ति का शिलालेख है।

---

† वृद्धिरत्नमाला (पृ० ४) में प्रतिष्ठा संवत् १५०८ है।

* वृद्धिरत्नमाला में प्रतिष्ठा संवत् १५३७ लिखा है परन्तु लेखों पर १५३६ स्पष्ट है। उक्त पुस्तक में मंदिर के प्रतिष्ठा करानेवाले 'धन्ना' के पिता 'सच्चा' का नाम है। लेखों से धन्ना का ही नाम पाया जाता है।

‡ वृद्धिरत्नजी सं० १५८१ में मंदिर प्रतिष्ठा होने का समय लिखते हैं। वाचनाचार्य समयसुन्दरजी भी मंदिर के श्रीमहावीरस्वामीजी के स्तवन रचे हैं परन्तु उसमें प्रतिष्ठा संवत् का कोई उल्लेख नहीं है।

सं० १५३६ में कराई थी। संखवालेचा गोत्रीय पेता और चोपड़ा गोत्रीय पांचा में वैवाहिक सम्बन्ध था और इन दोनों ने मिल कर दोनों मन्दिर बनवाये थे। संघवी पेता ने सकुटुम्ब बड़ी धूमधाम से शत्रुंजय, गिरनार, आबू आदि तीर्थों की यात्रा कई बार की थी और श्रीसंभवनाथजी के मन्दिर की प्रसिद्ध तपपट्टिका आदि की प्रतिष्ठा कराई थी। इनके पश्चात् सं० १५८१ में इनके पुत्र वीदा के समय में यह प्रशस्ति लगाई गई थी। ये सब विवरण प्रशस्ति में हैं। मन्दिर के बाहर दाहिने तरफ पाषाण के सुन्दर बने हुए दो बड़े २ हाथी रखे हुए हैं। इन दोनों पर धातु की मूर्त्तियां हैं जिनमें एक पुरुष की और दूसरी स्त्री की हैं। मन्दिर प्रतिष्ठा कराने वाले सं० षेता और उनकी भार्या सरसती की मूर्त्ति उनके पुत्र संघवी वीदा ने सं० १५८० में प्रतिष्ठा कराई थी। इन में से केवल एक पर लेख ( नं० २१५४ ) खुदा हुआ है।

उस समय जैसलमेर के गद्दी पर महारावल देवकरणजी थे। सं० १५३६ में प्रतिष्ठा के समय खरतरगच्छ के जिनसमुद्रसूरिजी ‡ उपस्थित थे। पश्चात् उनके प्रशिष्य जिनमाणिक्यसूरिजी के समय में देवतिलकजी उपाध्याय मंदिर की प्रशस्ति लिखे थे और शिलावट पेता ने खोदी थी।

जिनसुखसूरिजी रचित चैत्य परिपाटी स्तवन जो प्रकाशित हुआ है उस में श्रीशांतिनाथजी के मंदिर की मूर्ति संख्या के वर्णन में एक चरण त्रुटक हैं। मूर्त्ति संख्या बाहर प्रदक्षिणा में २४० और चौक में ४०० लिखा है। वृद्धिरत्नमाला में बिंब संख्या ८०४ है।

श्रीअष्टापदजी के मंदिर की मूर्त्ति संख्या जिनसुखसूरिजी बाहर के प्रदक्षिणा में १३७, एक गंभारे में २६०, दूसरे में २८ गणधर के, कुल ४२५ लिखते हैं। वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या ४४४ है।

( ५ ) श्रीचंद्रप्रभस्वामी का मंदिर :—इस मन्दिर में कोई प्रशस्ति देखने में नहीं आये। मूर्त्ति पर के लेख ( नं० २३२८ ) से मिलता है कि सं० १५०९ * में भणशाली गोत्रीय सा० वीदा ने मन्दिर की प्रतिष्ठा कराई थी। चैत्य परिपाटी स्तवनों में भी भणसाली गोत्रीय द्वारा मन्दिर बनवाये जाने का वर्णन है। इसी मन्दिर के द्वितल के एक कोठरी में बहुत सी धातुओं की पंचतीर्थी और मूर्त्तियों के संग्रह हैं। इन सबों में से जितने लेखों का मैं संग्रह कर सका हूं वे यथास्थान में मिलेंगे। यह मन्दिर तेमंझिला बना हुआ है और प्रत्येक में चौमुखजी विराजमान हैं। जिनसुखसूरिजी के चैत्यपरिपाटी में यहां की मूर्त्ति संख्या प्रथम तल में १६०, दूसरे में १२६, और तीसरे में ४१३ कुल ८०९ लिखा है। वृद्धिरत्नमाला में बिंब संख्या १६४५ है।

---

‡ खरतरगच्छीय प्रसिद्ध वाचक समयसुन्दरजी महाराज जैसलमेर में बहुत समय तक थे। उन्होंने यहां के मन्दिरों के बहुत से स्तवनों की रचना की थी। श्रीशांतिनाथजी और श्रीअष्टापदजी की स्तुति में मन्दिर के प्रतिष्ठा कर्त्ता आदि का विवरण मिलता है। यह भी परिशिष्ट में मिलेगा।

* वृद्धिरत्नमाला में मन्दिर प्रतिष्ठा का सं० १५१५ है परन्तु यह किस आधार पर लिखा गया ज्ञात नहीं होता।

(६) श्रीशीतलनाथजी का मंदिर :—इस मंदिर में कोई प्रशस्ति नहीं है। मैंने यहां के मूलनायकजी के मूर्त्ति पर का लेख पढा नहीं था पश्चात् स्तवनों से मालूम हुआ कि मंदिर के मूलनायक श्रीशांतिनाथजी हैं। जेसलमेर चैत्य परिपाटी स्तवनों से यह मन्दिर वहां के ओसवाल डागा गोत्रीय सेठों का बनवाया हुआ मिलता है। यहां के पट्टिका के लेख में सं० १४७६ † में डागा गोत्रीयों को प्रतिष्ठा करवाने का उल्लेख है। संभव है इसी समय मन्दिर की प्रतिष्ठा भी हुई होगी। जिनसुखसूरिजी के चैत्य परिपाटी में इस मन्दिर की मूर्त्ति संख्या ३१४ और वृद्धिरत्नमाला में ४३० लिखा है।

(७) श्रीऋषभदेवजी का मंदिर :—इस मन्दिर की भी कोई प्रशस्ति नहीं मिली। मूर्त्तियों के लेखों से ज्ञात होता है कि सं० १५३६ * में जिस समय श्रीशांतिनाथजी के मंदिर की प्रतिष्ठा हुई थी उसी समय गणधर चोपड़ा गोत्रीय सं० धन्ना ने खरतरगच्छीय आचार्यों से इस मंदिर की प्रतिष्ठा करवाई थी और चैत्य परिपाटी स्तवनों में भी निर्माण कर्त्ता का उल्लेख है। जिनसुखसूरिजी की चैत्य-परिपाटी में मूर्त्ति संख्या भीति में ५९५ और गंभारे में ३६ कुल ६३१ है वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या ६०७ लिखा हुआ है।

(८) श्रीमहावीरस्वामी का मंदिर :—यह मन्दिर और मन्दिरों से कुछ दूरी पर है। वहां के शिलालेख से ज्ञात होता है कि सं० १४७३ ‡ मे यह मंदिर बना था। जिनसुखसूरिजी लिखते हैं कि ओसवंश के बरड़िया गोत्रीय सा० दीपा ने इस भव्य मंदिर की प्रतिष्ठा कराई थी और वहां के मूर्त्तियों की संख्या पहली प्रदक्षिणा में १११ और गंभारे में १२१ कुल २३२ है। वृद्धिरत्नमाला में मूर्त्ति संख्या २९५ लिखा है।

इन मंदिरों के सिवाय यहां कोई जैनी रहते नहीं हैं। किले के भीतर श्रीलक्ष्मीकांतजी का मन्दिर भी दर्शनीय है। यहां भी प्रशस्ति का शिलालेख है।

---

† वृद्धिरत्नमाला (पृ० ४) में प्रतिष्ठा संवत् १५०८ है।

* वृद्धिरत्नमाला में प्रतिष्ठा संवत् १५३७ लिखा है परन्तु लेखों पर १५३६ स्पष्ट है। उक्त पुस्तक में मंदिर के प्रतिष्ठा करानेवाले 'धन्ना' के पिता 'सच्चा' का नाम है। लेखों से धन्ना का ही नाम पाया जाता है।

‡ वृद्धिरत्नजी सं० १५८१ में मंदिर प्रतिष्ठा होने का समय लिखते हैं। वाचनाचार्य समयसुन्दरजी भी मंदिर के श्रीमहावीरस्वामीजी के स्तवन रचे हैं परन्तु उसमें प्रतिष्ठा संवत् का कोई उल्लेख नहीं है।

# शहर के मंदिर

( १ ) **श्रीसुपार्श्वनाथजी का मंदिर :**—इस मन्दिर की प्रतिष्ठा तपगच्छीय श्रावकों की ओर से जैसलमेर सहर में सं० १८६९ में हुई थी। यद्यपि इस राज्य में खरतरगच्छीय आचार्यों का ही प्राधान्य था तथापि तपगच्छ के आचार्य लोग भी यहां विहार करते हुए आते जाते थे। तपगच्छाचार्य विजयदेवसूरिजी के प्रतिष्ठित कई मूर्त्तियां इस मंदिर में हैं। वर्त्तमान मन्दिर की प्रतिष्ठा के विषय में जहां तक प्रशस्ति से उपलब्ध है तपगच्छ के प्रसिद्ध आचार्य हीरविजयसूरिजी की शाखा में गुलालविजयजी के दो शिष्य दीपविजयजी और नगविजयजी ने प्रतिष्ठा कार्य कराया था। नगविजयजी ने प्रशस्ति भी लिखी थी। इस की रचना गद्यपद्य युक्त पांडित्यपूर्ण क्लिष्ट संस्कृत भाषा में है।

( २ ) **श्रीविमलनाथजी का मंदिर :**—यह मन्दिर आचार्यगच्छ के उपासरे में है। मन्दिर प्रतिष्ठा की कोई प्रशस्ति मिली नहीं। मूलनायकजी की मूर्त्ति के लेख से मालूम होता है कि सं० १६६६ में तपगच्छाचार्य विजयसेनसूरिजी के हाथ से प्रतिष्ठा कार्य हुआ था।

# शहर के देरासर

( १ ) **सेठ थीरूसाहजी का देरासर :**—इनके हवेली के पास ही यह देरासर है। मेवाड़ के भामाशाह की तरह सेठ थाहरूसाह को भी यहां पर विशेष ख्याति है। यह भणसाली गोत्र के थे। लोद्रवा का वर्त्तमान मंदिर इन्हीं का जीर्णोद्धार कराया हुआ है जिसका विवरण यथा स्थान में मिलेगा। शहर के बाजार में जहां ये व्यापार करते थे वे सब स्थान अद्यावधि इनके नाम से प्रसिद्ध हैं।

( २ ) **सेठ केशरीमलजी का देरासर :**—बाफणा गोत्रीय इंदौर वाले सेठों की हवेली में यह देरासर है और वहां की प्रशस्ति में उल्लेख है कि इसकी प्रतिष्ठा सं० १९०७ में हुई थी। यहां चांदी के मूलनायकजी सं० १९०१ की प्रतिष्ठित हैं।

( ३ ) **सेठ चांदमलजी का देरासर :**—बाफणा गोत्रीय रतलाम वाले सेठों की हवेली में यह देरासर है ।

( ४ ) **अखयसिंहजी का देरासर :**—बाफना गोत्रीय झालरापाटन वाले सेठ अखयसिंहजी की हवेली में यह देरासर है ।

( ५ ) **रामसिंहजी का देरासर :**—मेहता रामसिंहजी वरड़िया की हवेली में यह देरासर है ।

( ६ ) **धनराजजी का देरासर :**—मेहता धनराजजी वरड़िया की हवेली में यह देरासर है । यंत्र के लेख से सं० १८६३ में इस देरासर की प्रतिष्ठा ज्ञात होती है ।

## शहर के उपासरा

( १ ) **वेगड़गछ उपासरा :**—यह उपासरा जीर्ण दशा में है । बाहर के दीवार पर एक खंडित शिलालेख विद्यमान है उससे सं० १६७३ में यह उपासरा बनवाने का समय मालूम होता है । सं० १४२२ में खरतरगच्छीय जिनोदयसूरिजी से यह वेगड़गच्छ शाखा निकली थी ।

( २ ) **वृहत्खरतरगछ उपासरा :**—यहां देरासर भी है जिसमें श्रीगौड़ीपार्श्वनाथजी मूलनायक हैं । मैं जिस समय यहां गया था उस समय पूज्य यति महाराज वृद्धिचंद्रजी आदेशी थे । और उनके सुयोग्य शिष्य पं० लक्ष्मीचन्द्रजी भी उपस्थित थे । आपने मुझे लेख संग्रह के कार्य में विशेष सहायता दी थी । उपासरे में परम पूज्य गुरुमहाराज श्रीजिनदत्तसूरिजी की चादर जो यहां बड़े यत्न के साथ सुरक्षित है और जिसकी अद्यावधि पूजा होती है उसे यतिजी ने मुझे दिखाई थी । आप के यहां हस्तलिखित और मुद्रित ग्रन्थों का भी संग्रह है ।

( ३ ) **तपगछ उपासरा :**—शहर में तपगच्छीय धनाढ्य श्रावकों के भी बहुत से घर थे । उन लोगों के श्रीसुपार्श्वनाथजी के मंदिर के निर्माण के समय के लगभग ही उपासरा बना होगा । सहर में और भी बहुत से गच्छवालों के उपासरे मौजूद हैं परन्तु यहां श्रावकों की संख्या ह्रास हो जाने के कारण सब उजड़ पड़े हैं ।

# शहर के मंदिर

(१) **श्रीसुपार्श्वनाथजी का मंदिर :**—इस मन्दिर की प्रतिष्ठा तपगच्छीय श्रावकों की ओर से जैसलमेर सहर में सं० १८६६ में हुई थी। यद्यपि इस राज्य में खरतरगच्छीय आचार्यों का ही प्राधान्य था तथापि तपगच्छ के आचार्य लोग भी यहां विहार करते हुए आते जाते थे। तपगच्छाचार्य विजयदेवसूरिजी के प्रतिष्ठित कई मूर्त्तियां इस मंदिर में हैं। वर्त्तमान मन्दिर की प्रतिष्ठा के विषय में जहां तक प्रशस्ति से उपलब्ध है तपगच्छ के प्रसिद्ध आचार्य हीरविजयसूरिजी की शाखा में गुलालविजयजी के दो शिष्य दीपविजयजी और नगविजयजी ने प्रतिष्ठा कार्य कराया था। नगविजयजी ने प्रशस्ति भी लिखी थी। इस की रचना गद्यपद्य युक्त पांडित्यपूर्ण क्लिष्ट संस्कृत भाषा में है।

(२) **श्रीविमलनाथजी का मंदिर :**—यह मन्दिर आचार्यगच्छ के उपासरे में है। मन्दिर प्रतिष्ठा की कोई प्रशस्ति मिली नहीं। मूलनायकजी की मूर्त्ति के लेख से मालूम होता है कि सं० १६६६ में तपगच्छाचार्य विजयसेनसूरिजी के हाथ से प्रतिष्ठा कार्य हुआ था।

# शहर के देरासर

(१) **सेठ थीरूसाहजी का देरासर :**—इनके हवेली के पास ही यह देरासर है। मेवाड़ के भामाशाह की तरह सेठ थाहरूसाह को भी यहां पर विशेष ख्याति है। यह भणसाली गोत्र के थे। लोद्रवा का वर्त्तमान मंदिर इन्हीं का जीर्णोद्धार कराया हुआ है जिसका विवरण यथा स्थान में मिलेगा। शहर के बाजार में जहां ये व्यापार करते थे वे सब स्थान अद्यावधि इनके नाम से प्रसिद्ध है।

(२) **सेठ केशरीमलजी का देरासर :**—बाफणा गोत्रीय इंदौर वाले सेठों की हवेली में यह देरासर है और वहां की प्रशस्ति में उल्लेख है कि इसकी प्रतिष्ठा सं० १६०७ में हुई थी। यहां चांदी के मूलनायकजी सं० १६०१ की प्रतिष्ठित हैं।

# दादाजी के स्थान

सहर के बाहर कई ओर दादाजी के स्थान, पटसाल और श्मशान भूमि में स्तंभों पर लेख हैं। उन सबों के कापी लेने का मुझे अवकास न मिला इस कारण खरतरगच्छ के आदेशो यति वृद्धिचन्द्रजो महाराज के शिष्य यति लक्ष्मीचन्द्रजो और जोधपुर निवासी साहित्यरत्न पं० रामकर्णजी जो मेरे साथ में थे ये दोनों सज्जन वहां के लेखों का संग्रह किये थे। ये सब लेख अधिकतया विक्रम के १७ वीं शताब्दि के हैं। सहर के उत्तर में देदानसर दादाजी और गामगड़ा दादाजो हैं। इन दोनों के मध्य में आड़ा एक छोटा सा पहाड़ है इस कारण दोनों स्थानों में एक माइल का अन्तर है। पश्चिम की ओर सहर के दरवाजे के बाहर श्री.जिनकुशलसूरिजो का स्तम्भ है और दक्षिण की तर्फ गंगासागर नामक एक तालाब है। वहां गोड़ीचेजी महाराज की पादुका है। इसी दिशा में सहर के पास गड़सीसर तालाब है। उसके अग्रभाग में गोड़ीचेजो को पटसाल है और श्रीजिनदत्त-सूरिजी का स्तम्भ है। इसी दिशा में श्रीजिनकुशलसूरिजो का स्थान है। सहर के उत्तर की तर्फ लगभग दो माइल पर 'गजरूपसागर' नामक तालाब है। यह सरोवर प्रायः सो वर्ष हुये महारावल गजसिंहजो अपने नाम से बनवाये थे। उक्त गजरूपसागर के समीप में भो श्रीजिनकुशलसूरिजो का स्तंभ है परन्तु यहां कोई लेख नहीं है।

# अमरसागर

यह स्थान जैसलमेर से पश्चिम पांच माइल पर और मूलसागर से एक माइल पर अवस्थित है। यहां जिन मंदिर की संख्या तोन हैं और तीनों के मूलनायक श्रीआदीश्वरजो हैं। इन में से एक मन्दिर जिसकी प्रतिष्ठा सं० १९०३ में हुई थी वह पंचायती की तरफ से बना था। अवशिष्ट दो मन्दिर वहां के प्रसिद्ध बाफणा सेठों के बनवाये हुए हैं। छोटा मंदिर बाफणा सवाईरामजी का सं० १८९७ में और बड़ा मन्दिर बाफणा हिम्मतरामजी [illegible] १९२८ में बना था। इन दोनों मन्दिरों को प्रतिष्ठा खरतरगच्छाचार्य जिनमहेंद्रसूरिजी के हाथ से हुई थी। [illegible]न हो सुन्दर दोमंजिला विशाल बना हुआ है। सन्मुख में सुरम्य उद्यान है और उसकी कारीगरी [illegible] के द्वार का चित्र पाठकों को पुस्तक में मिलेंगे और चित्रों से यहां के मकराने के जालियों [illegible]क अनुभव होगा। विशाल मरुभूमि में ऐसा मूल्यवान् भारतीय शिल्पकला का नमूना [illegible] में रखा जा सकता है। इस मंदिर में प्रशस्ति के सिवाय पीले पाषाण में [illegible] वर्णन का एक ६६ पंक्तियों का शिलालेख ( नं० २५२० ) है। इतने पंक्तियों का [illegible]। यह राजस्थानी हिन्दी में लिखा हुआ है।

लोद्रवा – श्री पार्श्वनाथ मंदिर के सम्मुख का दृश्य



SHRI PARSHWANATH TEMPLE – LODRAVA

# लोद्रवा

लोद्र ( लोद्र ) एक राजपूत * की शाखा का नाम है। लोद्रपुर प्राचीन काल में इन्हीं लोद्र राजपूतों की राजधानी थी। इतिहासों में मिलता है कि भाटी देवराज जिनने प्रथम रावल की उपाधि ग्रहण की थी वे लगभग सं० ९०० ( ई० ८५३ ) के देरावर † में प्रथम राजधानी स्थापित किये थे। पश्चात् लोद्र राजपूतों से लोद्रपुर ( लोद्रवा ) छीन कर वहां राजधानी ले गये। उस समय लोद्रवा एक समृद्धिशाली बड़ा शहर था। इसके बारह प्रवेशद्वार थे। इसी लोद्रवा का ध्वंसावशेष आज भी जैसलमेर शहर के उत्तर पश्चिम दस माइल पर वर्त्तमान है। रावल देवराज ने लोद्रों को पराजय करके इस नगर को सं० १०८२ में अपने अधिकार में किया था और रावल जेसल तक लोद्रवा भाटियों की राजधानी रहा। प्राचीन काल से ही यहां पर श्रीपार्श्वनाथजी का मंदिर था। भोजदेव रावल के गद्दी बैठने पर उनके काका जेसल ने महम्मद घोरी से सहायता लेकर लोद्रवा पर चढ़ाई की थी। वहां रण में भोजदेव मारे गये थे और लोद्रवा नगर भी नष्ट हुआ था। पश्चात् राज्याधिकारी होने पर जेसल लोद्रवा को निरापद नहीं समझ वहां से राजधानी हटा कर सं० १२१२ ( ई० ११५६ ) में जेसलमेर नाम से दुर्ग बनाया था।

सं० १६७५ में भणसाली गोत्रीय सेठ थाहरूसाहजी ने वहां के श्रीपार्श्वनाथजी के उक्त मंदिर को, जो लोद्रवा विध्वंस होने के समय नष्ट हो गया था, पुनरुद्धार कराकर यह वर्त्तमान मंदिर बनवाया था और खरतरगच्छीय जिनराजसूरिजी से प्रतिष्ठा कराई थी। यहां एक ही कोट में मेरु पर्वत के भाव पर पांच मंदिर बने हुए हैं। श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथजी का बड़ा मूल मंदिर है और चारो कोने में चार छोटे मंदिर बने हुए हैं ‡। ... के सभामंडप में शतदलपद्म यंत्र की प्रशस्ति का शिलालेख लगा हुआ है।

...र नं० १–४ :— मूल मंदिर के ( १ ) दक्षिण पूर्व, ( २ ) दक्षिण पश्चिम, ( ३ ) उत्तर पश्चिम, ...) उत्तर पूर्व दिशा में ये चार मंदिर हैं। सं० १६९३ में उक्त थाहरूसाहजी अपनी भार्या, कन्या, पुत्र

---

... साहेब लिखते हैं कि लोद्र राजपूत कौनसी राजपूत शाखा से निकली थी निश्चित ज्ञात नहीं है, ... कि प्रमार से हुए होंगे।' साहित्याचार्य पं० विश्वेश्वरनाथजी अपने 'भारत के प्राचीन राजवंश' प्रथम ... १६ में इन लोगों को प्रमार की शाखा बतलाये हैं। व्यासजी पृ० ३५ में इन लोगों को 'पड़िहार' ...' लिखते हैं।

† देरावर नाम से प्रसिद्ध है और वर्त्तमान में भावलपुर स्टेट के अन्तर्गत है।

‡ खरतरगच्छाचार्य जिनलाभसूरिजी कृत 'लोद्रवपुर स्तवन' में यहां के मन्दिर का अच्छा वर्णन है और वह ...गी समझ कर परिशिष्ट में प्रकाशित किया गया।

पौत्रादि परिवार के पुण्यार्थ इन मंदिरों को बनवाये थे । चारों मंदिरों के मूलनायकजी के मूर्त्तियों की प्रतिष्ठा मूल मंदिर के साथ ही सं० १६७५ में हुई थी, यह उन पर के लेखों से स्पष्ट है । मंदिर नं० ४ में पट्टावली का शिलालेख ( नं० २५७४ ) रखा हुआ है । मंदिर नं० ३ और नं० ४ के बीच में अलग ही एक त्रिगड़ा के ऊपर श्रीअष्टापदजी का भाव और धातु का सुदृश्य कल्पवृक्ष बना हुआ है जिसमें नाना प्रकार के फल लगे हैं । प्रवाद है कि यह त्रिगड़ा और श्रीअष्टापदजी का भाव बहुत प्राचीन है अर्थात् थाहरूसाहजी के जीर्णोद्धार के पहिले का है और आप उस त्रिगड़े पर कल्पवृक्ष चढाये थे । पं० लक्ष्मीचन्द्रजी लिखते हैं कि 'कल्पवृक्ष जीर्ण हो जाने से सं० १६४४ द्वि० चैत्र सु० १२ रवौ में यह नवीन संघ की तरफ से चढाया गया है ।'

जिस रथ पर प्रभु मूर्त्ति को बैठा कर सेठ थाहरूसाहजी ने संघ निकाल कर श्रीसिद्धक्षेत्रजी यात्रा की थी वह रथ अभी तक मंदिर के हाते में रखा हुआ है ।

# देवीकोट

यह स्थान बहुत प्राचीन है । यह जैसलमेर से १२ कोस पर दक्षिण पूर्व की ओर अवस्थित है । यहां पुराना किला है और प्राचीन हिन्दू मन्दिर है । यहां का जैन मन्दिर छोटा है । यह श्रीसंघ की ओर से सं० १८६० में बना था । यहां ग्राम के बाहर दादा स्थान भी है ।

# ब्रह्मसर

आज कल ब्रह्मसर में बहुत थोड़े श्रावकों के घर रह गये हैं । मैं यहां न जा सका था । यति लक्ष्मीचन्द्रजी से मालूम हुआ कि यह स्थान चार कोस उत्तर की ओर है और थोड़े ही दिन हुए यहां मोहनलालजी महाराज के उपदेश से श्रीपार्श्वनाथजी का नया मन्दिर बना है । आपने उस मंदिर के जितने लेख भेजे वे सब यथास्थान प्रकाशित किये गये हैं । ब्रह्मसर के दादा स्थान के सम्बन्ध में उन्होंने विवरण लिखे हैं वह इस प्रकार है :—

ब्रह्मसर से एक माईल उत्तर की ओर कुशलसूरिजी महाराज का स्थान है । यह स्थान लूणिया गोत्र का बनाया हुआ है लेकिन इसका कोई स्पष्ट लेख नहीं है । इसका प्रवाद यह प्रसिद्ध है कि देरावर, जो कि

वर्त्तमान सिंध प्रांत के भावलपुर स्टेट में है, नवाप का राज्य था। उनके कोषाध्यक्ष लूणिया गोत्रीय एक श्रावक थे। उन के दो लड़कियां थीं जिनकी सौन्दर्य को प्रशंसा उन के किसी शत्रुने नवाव से की थी। नवाब ने दूसरे दिन अपनी कुवासना चरितार्थ करने के लिये प्रयत्न करने का विचार किया। किन्तु किसी सज्जन से ये सब बातें उक्त कोषाध्यक्ष को मालूम हो गई। वे इतने थोड़े समय में क्या उपाय कर सकते थे। वे विशेष उदास और चिन्तित हुए। इसी बीच में एक यतिजी महाराज श्रावकों का घर खोजते २ आ पहुंचे। श्रावक भी यतिजी का आगमन सुनकर उनके सम्मुख उपस्थित हुए। यतिजी ने उनका मलान मुख देखकर कारण जानने का आग्रह किया। जिस पर उन्होंने सर्व वृत्तान्त कह सुनाया। यतिजी ने कहा कि स्त्रियों और बच्चों को भेष बदला कर यहां से बाहर कर दो। और तुम लोग कोई बहाना करके अपने २ सामान ऊंट पर लाद सहर के बाहर चले जाओ, सब अच्छा ही होगा। उन्होंने यह भी आदेश दिया कि तुम पीछे फिर कर नहीं देखना और निश्चिन्त रहना। इसी प्रकार जब प्रातःकाल हुआ उस समय ये लोग ब्रह्मसर के पास, जहां दादा साहब का स्थान है पहुंचे। तब उन लोगों को संकल्प विकल्प पैदा हुआ और यह जानने की इच्छा हुई कि कहां तक आये हैं। उन लोगों ने पीछे फिर कर देखा तो महाराज को एक पत्थर पर खड़ा पाया। उस वक्त महाराज ने यह कहा कि यदि थोड़ी देर और पीछे फिर कर न देखते तो जैसलमेर पहुंच जाते। खैर यहां से आध कोस पर ब्रह्मसर ग्राम है और चार कोस पर जैसलमेर सहर है। देरावर अस्सी कोस पीछे रह गयी, अब चिन्ता न करो। यह कह कर वे अदृश्य हो गये।

उस कोषाध्यक्ष ने उसी जगह उस पत्थर पर एक कील से पादुका का चिन्ह करके पूजनीय मान लिया, और सदैव दर्शन का नियम रखा और वहां स्थान भी निर्माण करा दिया। जब वे लोग जैसलमेर में आकर स्थित रूप से रहने लगे तो बहुधा वहां जाने आने में कष्ट होता था। देदानसर के पीछे की तरफ एक टेकरी आ गई है, वहां से वह स्थान भी दिखाई पड़ता है। इसी कारण वहां दादा साहब की पादुका स्थापित की गई। वहां हमेशा वे पूजा करने जाते थे और उसी पहाड़ पर से उस स्थान को भी नित्य दर्शन करने का नियम रखा था। इसी प्रकार इस स्थान की किंवदन्ती है।

खरतरगच्छाचार्य श्रीजिनदत्तसूरि और श्रीजिनकुशलसूरि बड़े प्रामाविक हुए थे। इन लोगों की असामान्य शक्ति के दृष्टांत में प्राचीन काल से ही बहुत से अलौकिक घटनाओं की कथा मिलती है। सं० १४८१ में उपाध्याय जयसागरजी रचित जिनकुशलसूरिजी का कवित्त पाठकों के देखने में आये होंगे। यही जयसागरजी गणि किले के श्रीपार्श्वनाथजी के मंदिर की प्रशस्ति सं० १४७३ में संशोधन किये थे। श्रीसंभवनाथजी के मंदिर की प्रशस्ति में भी इनका नाम है।

इसी प्रकार पाठक श्रीसाधुकीर्त्ति रचित श्रीजिनकुशलसूरि का कवित्त 'बिलसे ऋद्धि समृद्धि मिली' इत्यादि विशेष प्रसिद्ध है। इस स्तवन में 'देरासर भय टालैं दूरें' उल्लेख मिलता है और यह उक्त कथा को पुष्टि करता है

# महत्व के लेख

जैसलमेर के जितने लेख इस संग्रह में छपे हैं उन में से कईएक विशेष महत्व के हैं। इस ओर प्रेम रखने वाले सज्जनों की दृष्टि निम्न लिखित लेखों पर आकर्षित करता हूं :—

**( १ ) तपपट्टिका :—** जैसलमेर दुर्ग पर श्रीसंभवनाथजी के मंदिर मे पीले पाषान में खुदा हुआ तपपट्टिका का एक विशाल शिलालेख रखा हुआ है। यह कुछ ऊपर की तरफ से टूटा हुआ है। यह लेख ( नं० २१५४ ) पृ० २२—३२ में छपा है। आज तक मैंने जितने शिलालेख देखे कहीं पर भी अपने जैनागम के अनुसार तपविधि का कोई शिलालेख मुझे नहीं मिला। और २ लेखों के संग्रह में भी ऐसे कोई शिलालेख का उल्लेख नहीं है। इस पट्टिका में तपविधि के साथ तीर्थंकरों की पांचो कल्याणक की तिथियां भी खुदी हुई हैं। श्रीशांतिनाथजी के मंदिर बनवाने वाले सा० खेता ने इसकी प्रतिष्ठा कराई थी।

आबूतीर्थ में कल्याणक तिथियों का एक शिलालेख है जो वहां के देलवाड़ा मन्दिर की प्रदक्षिणा में देवड़ी के द्वार पर लगा हुआ है। यह भी अद्यावधि किसी जगह प्रकाशित देखने में नहीं आया। परिशिष्ट में उसका अक्षरान्तर और चित्र भी उपयोगी समझ कर दिया गया है।

**( २ ) शतदलपद्म यंत्र प्रशस्ति :—** लोद्रपुर के वर्त्तमान मंदिर की प्रशस्ति जो इस पुस्तक के पृ० १६०—१६६ में छपी है वह भी एक अपूर्व शिलालेख है। पाठक उस लेख के नोट को अवश्य पढ़ें और प्राचीन कीर्त्ति और विद्वता को स्मरण कर आनन्द अनुभव करें।

**( ३ ) पट्टावली पट्ट :—** लोद्रपुर के उसी मंदिर के चार कोनें में जो चार छोटे मंदिर हैं उन में से उत्तर पूर्व को तरफ के मंदिर नं० ४ में श्रीमहावीरस्वामी से लेकर श्रीदेवर्द्धिगणि क्षमाश्रमण तक जो पट्टावली का शिलालेख है ऐसा पट्टावली पट्टक भी देखने में कहीं नहीं आया। प्राचीन जैन इतिहास लेखकों के लिये यह बड़े काम की है। यह लेख नं० २५७३ पृ० १७७—१८३ में नोट के साथ छपा है।

इन जैसलमेर के महत्वपूर्ण लेखों के छाप संग्रह करने में मुझे बहुत ही कठिनाई पड़ी थी। मैं बरौदा सेंट्रल लाइब्रेरी से इन सबों के छाप मंगवाने की कोशिश की थी परन्तु वहां से प्राप्त नहीं हुआ। इस सुदूर मरुभूमि के ऐसे आवश्यकीय लेखों के चित्र अप्रकाशित रखना भी कर्त्तव्य न था। जो छाप थोड़े समय में वहां से लेकर साथ में लाये थे वे ब्लक बनवाने के अयोग्य थे। अन्त में यहीं बड़े परीश्रम और अर्थव्यय से उन छापों को ही सुधार कर ब्लकस् तैयार कराये गये हैं और उनसे जो चित्र बने हैं वे पाठकों की सेवा मे उपस्थित किये गये।

# ओसवाल ज्ञाति

आजकल और २ उन्नति के साथ इतिहास प्रेम की भी जागृति दिखाई पडती है। लोग अपने २ कौम की उत्पत्ति और प्राचीन इतिहास के सोध खोज में तत्पर है। खेद इसी विषय का है कि इतिहास पर सच्चे प्रेम की तुलना से अपने नामवरी की ओर ही ज्यादे ध्यान रखते हैं। पूरी सोध खोज और परिश्रम से विशुद्ध प्रमाण संगृहीत होने पर जो कुछ लिखा जाता है वह बड़े काम की होती है।

ओसवालों की उत्पत्ति के विषय में इतना कहना यथेष्ट है कि प्राचीन जैनाचार्यों द्वारा राजपूत लोग प्रतिबोधित होकर जैन धर्म में दीक्षित हुए थे। पश्चात् उपकेश अर्थात् 'ओसवाल' नाम की सृष्टि हुई थी। इस सृष्टि के समय का जब तक कोई निर्दोष प्रमाण नहीं मिलेगा, तब तक ओसवाल ज्ञाति की उत्पत्ति के समय का कोई निश्चित सिद्धान्त करना अनुचित सा है। इतना तो निर्विवाद कहा जा सकता है कि 'ओसवाल' में 'ओस' शब्द ही प्रधान है। 'ओस' शब्द भी 'ऊएस' शब्दका रूपान्तर है और 'ऊएस' 'उपकेश' का प्राकृत है। इसी प्रकार मारवाड़ के अन्तर्गत 'ओशियां' नामक स्थान भी 'उपकेश नगर' का रूपान्तर है। जैनाचार्य रत्नप्रभसूरिजी वहां के राजपूतों की जीवहिंसा छुड़ा कर उन लोगों को दीक्षित करने के पश्चात् वे राजपूत लोग उपकेश अर्थात् ओसवाल नाम से प्रसिद्ध हुए।

भाट भोजकों के कवित्त और जैन यतियों के दप्तर में इस उत्पत्ति के समय की कथा कई प्रकार की मिलती है। अद्यावधि इस समय को निश्चित करने का कोई भी ऐतिहासिक विश्वसनीय प्रमाण मेरे देखने में नहीं आये। जहां तक मैं समझता हूं ( मेरा विचार भ्रमपूर्ण होना भी असम्भव नहीं ) प्रथम राजपूतों से जैनी बनाने वाले श्रीपार्श्वनाथ सन्तानीय श्रीरत्नप्रभसूरि नामके जैनाचार्य थे। उक्त घटना के प्रथम श्रीपार्श्वनाथस्वामी के पट्ट परंपरा का नाम उपकेशगच्छ भी नहीं था। श्रीवीर निर्वाण के ९८० वर्ष के पश्चात् श्रीदेवर्द्धिगणि क्षमा-श्रमण जिस समय जैनागम को पुस्तकारूढ़ किये थे उस समय के जैन सिद्धान्तों में और श्रीकल्पसूत्र की स्थविरावली आदि प्राचीन ग्रन्थों में उपकेशगच्छ का उल्लेख नहीं है। उपरोक्त कारणों से संभव है कि सं० ५०० के पश्चात् और सं० १००० के पूर्व किसी समय उपकेश ( ओसवाल ) ज्ञाति की उत्पत्ति हुई होगी और उस समय से उपकेशगच्छ नामकरण हुआ होगा। जहां तक मैं समझता हूं उस स्थान का उपकेश पत्तन ( ओशियां ) भी प्राचीन नाम नहीं था। उच्चवर्ण के हिन्दुओं को जैनी बनाने की क्रिया तो प्रथम से ही जारी थी। विक्रम की १४ वीं शताब्दि तक यह कार्य अबाधा से होता रहा और ओसवंश भी बढ़ता रहा। गोत्रों की सृष्टि का इतिहास तो और भी रहस्यपूर्ण और अलौकिक घटनाओं की कथा में समबद्ध है। कहीं स्थान के नाम से, कहीं प्रभाव-शाली पूर्वजों के नाम से, कहीं आदि वंश के नाम से, कहीं व्यापारिक कार्य की संज्ञा से, और कहीं अपने प्रशंसनीय

कार्य कुशलता के नाम से ओसवालों के गोत्रों की जो सृष्टि मिलती है वह पाठकों से छिपी नहीं है। शिलालेखों से जहां तक मेरा इस विषय में ज्ञान है, विक्रम को ११ वीं शताब्दि से पूर्व के कोई लेखों में न तो उपकेश-गच्छ का ही उल्लेख मिलता है और न कोई ओसवंश अथवा उनके गोत्रों का नाम पाया जाता है। ओशिया में मुझे एक लेखसहित धातु की प्राचीन परिकर और एक खंडित पत्थर की मूर्त्ति की चरण चौकी मिली थी। वे 'जैन लेख संग्रह' प्रथम खण्ड के लेख नं० १३४, ८०३ में प्रकाशित हुए हैं। वे विक्रम सं० १०११ और ११०० के हैं। इनमे से सं० १०११ के लेख में केवल "उपकेशीयचैत्य" मिला है। आचार्य देवगुप्तसूरि के नाम के साथ उप-केशगच्छ नाम नहीं है। दूसरा लेख स्पष्ट पढा नहीं गया परन्तु उसमे भी उपकेशगच्छ मालूम नहीं होता है। मुनि जिनविजयजी के प्राचीन जैन लेख संग्रह के द्वितीय खंड के लेख नं० ३१४ ( पृ० १७४ ) में प्रतिष्ठा कर्त्ता के गच्छ का नाम ओसवाल गच्छ लिखा है। यह उपकेशगच्छ का ही अपर नाम ज्ञात होता है। १३ वीं, १४ वीं शताब्दि के कई लेखों में प्रतिष्ठा कर्त्ता के गच्छ का उल्लेख नहीं है केवल प्रतिष्ठा कराने वालों की संज्ञा 'ऊपशवंश' मात्र मिलते हैं। मैं यहां इस विषय पर अधिक लिखकर पाठकों का धैर्य नष्ट नहीं करना चाहता हू परन्तु लिखने का सार यही है कि इस विषय का वर्त्तमान साधन संतोषजनक नहीं है।

ऊपर लिखा जा चुका है कि राजपूत आदि उच्च वर्णवालों को जैनी वना कर ओसवाल आदि वंशों को सृष्टि का कोई प्रामाणिक इतिहास आज तक नहीं मिले हैं। विक्रम को १७ वीं शताब्दि में बीकानेर राज्य में ओसवाल वंश के वच्छावत गोत्रीय दीवान कर्मचन्दजी हुए थे। इन के विषय में संस्कृत का 'कर्मचंद प्रबंध' नामक ग्रन्थ मिलता है परन्तु इस में भी ओसवालों की उत्पत्ति का सन्तोषजनक विवरण नहीं है। इसकी सोपज्ञ टीका जैसलमेर के बड़े उपासरे में मैंने देखी थी। इस प्रकार जैनेतरों को दीक्षित करके ओसवाल बनाने का एक भी इतिहास प्राचीन जैनाचार्य का लिखा हुआ नहीं है। यदि ओसवालों की उत्पत्ति का समय विक्रम षष्ट शताब्दि के पश्चात् भी रक्खा जाय तो भी इस दीर्घ काल में बड़े २ विद्वान् जैनी आचार्यों की कमी नहीं थी। अतः इस विषय पर कुछ भी नहीं लिखे जाने का अवश्य कोई गूढ कारण होगा।

श्रीमाल ज्ञाति की उत्पत्ति के विषय का भी यही हाल देखने में आता है। दन्त कथा और प्रवादों पर इतिहास नहीं लिखा जा सकता। ओसवाल श्रीमालों में घनिष्ट सम्बन्ध है अर्थात् इन दोनों में 'रोटी बेटी' एक हैं। धार्मिक विषय में भी दोनों समकक्ष हैं। ओसवालों में जो अपना श्रीश्रीमाल गोत्र बताते हैं वे अपने को श्रीमालो से भिन्न समझते हैं और ओसवालों के और २ गोत्रों की तरह श्रीश्रीमाल भी एक ओसवालों का गोत्र कहते हैं। यह भी रहस्यमय है। मैं यहां कोई ओसवाल अथवा श्रीमालों का इतिहास नहीं लिखता हूं। लेखों में ऐसी २ कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। लेखों में जहां २ श्रीश्रीमाल पाये गये हैं उनकी अलग तालिका करके पुस्तक की सूची मे दिये गये हैं। परन्तु यह लेखों के 'श्रीश्रीमाल' ओसवाल ज्ञाति की शाखा है अथवा केवल श्रीमालों के आगे 'श्री' विशेषण युक्त श्रीमालो का रूप है, यह ज्ञात नहीं होता। ऐसे २ विषयों पर खोज की आवश्यकता है।

जेसलमेर में कई प्रभावशाली धर्मात्मा ओसवंश वाले अपनी कीर्त्ति छोड़ गये हैं। इन में से २।१ वंशजों के विषय में लिखना आवश्यक है। 'भांडशालिक' ( भणशाली ) और 'वहुफणा' ( वाफणा ) इन दो वंशों के नाम विशेष उल्लेख योग्य है।

# भणशाली वंश

ऐसा प्रवाद सुनने में आता है और 'लोद्रवा' के शतदलपद्म यंत्र के लेख नं० २५५३ से सूचित होता है कि प्राचीन काल मे सगर राजा के दो पुत्र श्रीधर और राजधर जैन धर्म में दीक्षित होकर लोद्रपुर पत्तन में श्रीचिन्तामणि पार्श्वनाथजी के मंदिर वनवाये थे। वही प्राचीन मंदिर नष्ट हो जाने से सं० १६७५ में जेसलमेर निवासी भणशाली गोत्रीय सेठ थाहरूसाहजी ने उसका जीर्णोद्धार कराया। अपने वास भवन में भी आपने देरासर की प्रतिष्ठा कराई थी और शास्त्र भंडार भराये थे जो अद्यावधि वर्त्तमान हैं। सेठ थाहरूसाहजी लोद्रवा के मंदिर की प्रतिष्ठा के कुछ समय के वाद ही वड़ा संघ निकाल कर तीर्थयात्रा को पधारे थे और श्रीशत्रुंजय तीर्थ की यात्रा करके वहां खरतराचार्य श्रीजिनराजसूरि से सं० १६८२ में श्रीआदिनाथजी से लेकर श्रीमहावीरस्वामी तक २४ तीर्थंकरों के १४५२ गणधरों की पादुका वहां के खरतरवशी में प्रतिष्ठा कराई थी। यह सव हाल वहां के शिलालेख से मिलते हैं। भारत सरकार के तरफ से प्रकाशित एपिग्राफिया इंडिका द्वितीय खंड नं० २६ में यह लेख * छपा है और यह पुस्तक दुष्प्राप्य होनेके कारण लेख यहां प्रकाशित किया जाता है :—

( १ ) ॥ ओं ॥ नमः श्रीमारुदेवादिवर्द्धमानांततीर्थंकराणां श्रीपुण्डरीकाद्य गौतम-
( २ ) स्वामीपर्य्यंतेभ्यो गणधरेभ्यः सभ्यजनैः पूज्यमानेभ्यः सेव्यमानेभ्यश्च संवत् ।
( ३ ) १६८२ ज्येष्ठ वदि १० शुक्रे श्रीजेसलमेरूवास्तव्योपकेशवंशीयभांडशालिके
( ४ ) सुश्रावककर्त्तव्यताप्रवीणधुरीण सा श्रीमल्ल भार्या चापलदे पुत्र पवित्र चरित्र ।
( ५ ) लोद्रवापत्तनकारितजीर्णोद्धारविहारमंडनश्रीचिंतामणिनामपार्श्वनाथाभिराम-
( ६ ) प्रतिष्ठाविधायकप्रतिष्ठासमयार्हसुवर्णलंभनिकाप्रदायकसंघनयककरणीय-
( ७ ) देवगुरुसाधर्म्मिकवात्सल्यविधानप्रभासितसितसम्यक्त्वशुद्धिप्रसिद्धसप्तक्षेत्रव्ययविहि-
( ८ ) तश्रीशत्रुंजयसंघप्रथसंघाधिपतिलक सं थाद [ डूनामको ] द्विपंचाशदुत्तरचतुर्दश-
( ९ ) शत १४५२ मितगणधराणां श्रीपुंडरीकादिगौतमानानां पादुकास्थानमजातपूर्वम-
( १० ) चीकरत् स्वपुत्रहरराजमेघराजसहितः समेधमानपुण्योदयाय प्रतिष्ठितं च श्रीवृह-
( ११ ) त्खरतरगच्छाधिराज श्रीजिनराजसूरिसूरिराजैः पूज्यमानं चिरं नंदनात् ॥

---

* यह लेख मुनि जिनविजयजी कृत प्राचीन जैन लेख संग्रह ( नं० २६ ) पृ० ३४ में छपा है।

प्रथम अवस्था में सेठ थाहरूसाह सामान्य स्थिति में थे। पश्चात् उनके लक्ष्मीपात्र होने की कथा स्वर्गीय यति श्रीपालजी कृत 'जैन संप्रदाय शिक्षा' नामक पुस्तक के पृ० ६३० में इस प्रकार लिखी हुई है :—

'भण्डशाली गोत्र में थिरूसाह नामक एक बड़ा भाग्यशाली पुरुष हो गया है, इसके विषय में यह बात प्रसिद्ध है कि—यह घी का रोजगार करता था, किसी समय इसने रूपासियां गांव की रहनेवाली घी वेचने के लिये आई हुई एक स्त्री से चित्रावेल की पंडुरी (इंढोणी) किसी चतुराई से ले ली थी। यह स्त्री जाति की आटिणी थी और यह घी वेचने के लिये रूपासियां गांव से लोद्रवापुर पट्टन को चली थी, इसने रास्ते में जंगल में से एक हरी लता (बेल) को उखाड़ कर उसकी पंडुरी बनाई थी और उस पर घी की हांडी रखकर यह थिरूसाह की दूकान पर आई, थिरूसाह ने इसका घी खरीद किया और हांडी में से घी निकालने लगा, जब घी निकालते २ बहुत देर हो गई और उस हांडी में से घी निकलता ही गया तब थिरूसाह को सन्देह हुआ और उसने विचारा कि—इस हांडी से इतना घी कैसे निकलता जाता है, जब उसने पंडुरी पर से हांडी को उठा कर देखा तो उसमें घी नहीं दीखा, बस वह समझ गया कि यह पंडुरी का ही प्रभाव है, यह समझ कर उसने मनमें विचारा कि—इस पंडुरी को किसी प्रकार लेना चाहिये, यह विचार कर थिरूसाह ने कौड़ियां लगी हुई एक सुन्दर पंडुरी उस आटिनी को दी और उस चित्रावेल की पंडुरी को उठाकर अपनी दूकान में रख लिया। उसी पंडुरी के प्रभाव से थिरूसाह के पास बहुत सा द्रव्य हो गया था'।

बीकानेर निवासी उ० रामलालजी गणि कृत 'महाजन वंश मुक्तावली' में भी इसी प्रकार का वर्णन है। उक्त यति श्रीपालजी तथा आप लिखते हैं कि सेठ थाहरूसाह ने आगरे में बड़ा मंदिर बनवाया था और 'अभी वर्त्तमान है'। परन्तु मुझे वहां उनका बनवाया हुआ कोई मंदिर का पता नहीं मिला। जैसलमेर से इनका आगरे जाने का और वहां कोई मंदिर प्रतिष्ठा कराने का हाल कहीं मेरे देखने में नहीं आया।

इस भणशाली गोत्र की उत्पत्ति के विषय में मुझे बीकानेर निवासी उपाध्याय पं० जयचन्द्रजी गणि महोदय के पास की प्राचीन संग्रह में निम्नलिखित विवरण मिले हैं वह इस प्रकार है। इस में सेठ थाहरूसाहजी के पुत्र पौत्रादिकों के कई पीढ़ियों तक के नाम मिलेंगे।

'संवत् १०६१ श्रीलोद्रवपुर पट्टण माहें यादव कुल भाटी गोत्र श्रीसागर * नामै रावल राज करे तेहने श्रीमती नामै राणी है तेहनै ११ पुत्र हुवा मृगीरै उपद्रव सुं ८ मरण पाम्या। तिण अवसरें श्री खरतरगच्छ माहें श्रीवर्द्धमान सूरि आचार्य शिष्य श्री जिनेश्वर सूरि विहार करता श्रीलोद्रपुर आया। तिवारै सागर रावल श्रीमती रांणी प्रमुख वांदणने आया वंदना कर हाथ जोड़ राजा वीनती करी सामी माहरे ८ पुत्र मृगीरा उपद्रव सुं मरण पांम्या हिवे पुत्र है सो कृपा कर जीवता रहै तिम करौ निवारै। श्रीजिनेश्वरसूरि बोल्या, सुण राजा थारा पुत्र

---

* लेख सं० २५४३

जीवता रहै जिण मैं म्हाने किसौ लाभ ? जो तोन पुत्र मांहिसुं १ ने राज दौ २ दोय पुत्र म्हारा श्रावक हुवे तो म्हे रिख्या करां, तिवारे कुलधर ने राज्य दीयो श्रीधर नै १ राजधर नै २ * श्रीजिनेश्वर सूरि वासक्षेप कस्रो श्रावक कस्रा तिवारे श्रीधर १ ने राजधर २ ने १ श्रीपार्श्वनाथजीरा देहरा कराया श्रीजिनेश्वरसूरिजी घणो द्रव्य लरचायो प्रतिष्ठा करी भंडारदी साल मांहै वासक्षेप कस्रौ इण वास्तै भंडासालो गोत्र हुवौ, तिवारे पछै श्रीधररे ५ पांच पुत्र हुवा थीमसो * १ भोमसो २ जगसो ३ रुपसो ४ देवसो ५ तिणमे थीमसोरी पोढ़ी चाली बाकोरांरी पीढ़ी आगे न चाली इण वास्ते थामला पुत्र कुलचन्द ३, तत्पुत्र देव ४. तत्पुत्र धनपाल ५, तत्पुत्र साधारण ६ तत्पुत्र पुन्यपाल ७, तत्पुत्र सजू ८, तत्पुत्र देदु ६, तत्पुत्र गजमाल १०, तत्पुत्र जयतौ ११, तत्पुत्र पेनसी १२, तत्पुत्र वस्तौ १३, तत्पुत्र पुंजौ १४, तत्पुत्र आसकरण १५, तत्पुत्र यशोधवल १६, तत्पुत्र पुन्यसी * १७, तत्पुत्र श्रीमल्ल † १८, तत्पुत्र थाहरु ‡ १६, तिवारे थाहरू लेद्रवेजोरा देहरा पड्या देयने जोर्णोद्धार करायो श्रीचिन्तामणि पार्श्वनाथ-जीरी मूरति युगल देइ थापी, श्रीजिनराजसूरिजो प्रतिष्ठा करो, घणा पुस्तक लिपाया, श्रीसिद्धाचलजी संघ कढायो, इण भांत धर्मरो घणी उन्नति करी, थाहरूसा पुत्र २ मेघराज + १ हरराज ÷ २ पुत्र मूलचन्द, तत्पुत्र लालचन्द, तत्पुत्र हरकिशन, तत्पुत्र जेठमल १ लघुपुत्र जसरूप २ जेठमल पुत्र २ गोडीदास १ जीवराज २ गोडीदास पुत्र ऋषभदास इति थिरूसाह वंशावली ।'

उपरोक्त विवरण से ज्ञात होता है कि सगर राजा के पश्चात् १८ पीढी बाद सेठ थाहरूसाहजी हुए थे और थाहरूसाहजी को ६ पोढी बाद ऋषभदासजी हुए, और इनके समय में यह वंशावली लिखी गई होगी । मारवाड़ में भणशाली वंशवाले अमीतक सन्मान की दृष्टि से देखे जाते हैं ।

'महाजन वंश मुक्तावली' और 'जैन सम्प्रदाय शिक्षा' के कर्त्ता लिखते हैं कि भणशाली गोत्रवाले जैसलमेर में 'कच्छवाहे' कहलाने लगे परन्तु इसका कुछ कारण नहीं लिखा है। खोज करने पर मालूम हुआ कि सेठ थाहरू-शाह के वंशवालों को जैसलमेर दरबार से ही यह उपाधी प्राप्त हुई थी। कुछ समय के पूर्व यहां कलकत्ते में जैसलमेर के सुलतान चन्दजी काछवा थे और उनकी बुद्धिमत्ता कि प्रशंसा अमीतक सुनने में आती है। राज-पूताना के बड़े २ समस्त स्थानों में ओसवालों कि वस्तो है और वहां प्रायः समस्त सहरों में भणशाली वंशवालों के घर पाये जाते हैं ।

---

* लेख नं० २५४३

† लेख नं० २५४३—४४, २५७२ । इनकी भार्या का नाम चांपलदे था ।

‡ लेख नं० २५४३—४४, २५६६—७२ । इनकी दो भार्यायें थीं जिनका नाम कनकादे और सोहागदे था ।

+ लेख नं० २५४३—४४, २५७१—७२ । यह वंशावली में इनके बाद के वंशजों का वर्णन नहीं है परन्तु लेख नं० २५७१ से ज्ञात होता है कि इनके भोजराज और सुखमल नामक दो पुत्र थे ।

÷ लेख नं० २५४३—४४, २५६८—६६, २५७२ ।

# वाफणा वंश

जैसे विक्रम के १८ वीं शताब्दि के शेषार्द्ध में ओसवाल वंश के गेहलड़ा गोत्रवाले पूर्वदेश मे समृद्धिशाली और राज सन्मान से विभूषित हुए थे उसी प्रकार राजपूताना में १६ वी शताब्दि के प्रारम्भ से ही जैसलमेर निवासी वाफणा वंशवाले भी विशेष प्रसिद्धि प्राप्त हुये थे। इस गोत्र की उत्पत्ति के विषय में 'महाजन वंश मुक्तावली' मे कुछ वर्णन है। 'जैन सम्प्रदाय शिक्षा' के पृ० ६३१ में इस गोत्र की उत्पत्ति का इस प्रकार संक्षिप्त विवरण है :—

'धारा नगरो का राजा पृथ्वीधर पँवार राजपूत था, उसकी सोलहवीं पीढी में जोवन और सच्चू, ये दो राजपुत्र हुए थे, ये दोनों भाई किसी कारण धारा नगरी से निकल कर और जांगलू को फतह कर वहीं अपना राज्य स्थापित कर सुख से रहने लगे थे, विक्रम सं० ११७७ ( एक हजार एक सौ सतहत्तर ) में युग प्रधान जैनाचार्य्य श्रीजिनदत्तसूरिजी महाराज ने जोबन और सच्चू ( दोनों भाइयों ) को प्रतिबोध देकर उनका महाजन-वंश और बहुफणा गोत्र स्थापित किया।'

मैं आगे ही कह चुका हूं कि उस प्रांतमें वाफणा वंश वाले विशेष रिद्धि और प्रसिद्धिशाली हुए थे। इनके वंशजों का प्राचीन इतिहास मेरे देखने में नहीं आया। इनके पूर्वज देवराजजी से इनके वंशजों का विवरण लेख नं० २५३० में है। इनके पुत्र गुमानचन्दजी थे। उनके पुत्रों ने ही उस प्रांत के मुख्य २ नगरों में व्यापार आरम्भ किया था। इनके पांचों पुत्र यथाक्रम (१) बहादुरमलजी कोटा सहर में (२) सवाईरामजी झालरापाटन में (३) मंगनीरामजी रतलाम में (४) जोरावरमलजी उदयपुर में और (५) परतापचन्दजी ने जैसलमेर मे अपनी २ कोठियां खोली थी। इन लोगो के हाथ मे बहुत से रजवाड़ों का सरकारी खजाना भी था। इसके शिवाय राजस्थान के और भी बड़े २ व्यापार केन्द्र और शहरोमें इन लोगोंने महाजनी और तिजारती आरंभ किये थे। और प्रायः उन्होंने सब जगह बहुमूल्य इमारतें भी बनवायी थी जो अद्यावधि पटुवों * की हवेलीके नामसे प्रसिद्ध हैं। उस समय इन लोगों की प्रतिष्ठा बहुत कुछ बढी चढी थी। राजस्थान के कई दरबारों से इन लोगों को सोना बक्सा गया था और 'सेठ' की उपाधि से भी ये लोग सन्मानित किये गये थे। इन मे से सेठ बहादुरमलजी और जोरावरमलजी उस समय के राजनैतिक कार्यों में भी पूरा भाग लेते थे।

औरंगजेब की मृत्यु के पश्चात् दिल्ली सिंहासन क्रमशः हीनबल होता गया। इसी अवसर में महाराष्ट्रगण भारत के बहुधा प्रांत में स्वार्थवश नाना प्रकार अत्याचार करते थे। उसी समय बृटिश सरकार भी प्रायः सर्वत्र राजनैतिक नाना कौशल से भारत में शांति स्थापन के लिये और दुखी प्रजाजनों का कष्ट दूर करके राज्य विस्तार

---

* ये लोग किस प्रकार से 'पटुवा' कहलाने लगे इसको कोई विश्वासयोग्य ऐतिहासिक कथा मुझे मिली नहीं। इस वंश के कई स्थानवाले आज तक पटुवे के नाम से प्रसिद्ध हैं।

करने की चेष्टा में लगे थे। ये लोग जिस समय राजस्थान में राजपूत राजाओं के साथ मैत्री स्थापन और उन लोगों के पारस्परिक वैमनस्य हटाने का प्रयत्न कर रहे थे उस समय सेठ बहादुरमलजी और जोरावरमलजी का बीकानेर, मारवाड़, जेसलमेर आदि स्टेटों में विशेष प्रभाव था और उस समय बृटिश सरकार को भी इन लोगोंने अच्छी सहायता पहुंचाई थी। ये विवरण सरकारी कागजात और अंगरेज अफसरों के पुस्तकों * से प्रमाणित है। हर्ष का विषय है कि आज भी इनके वंशज कोटा निवासी सेठ केशरीसिंहजी 'दीवान बहादुर' की उपाधि से विभूषित हैं। उदयपुर निवासी राय बहादुर सेठ सिरेमलजी बाफणा सनाम विख्यात हैं। आप आज इंदौर स्टेट के प्रधान मंत्री का पद सुशोभित कर रहे हैं। सरकार की ओर से राय बहादुर आदि पदवी प्राप्त करने के अतिरिक्त स्वयं उच्च शिक्षित हैं और आपने विश्वविद्यालय के एम० ए० की परीक्षा में सर्वोच्च स्थान प्राप्त किया था। आप दो बार यूरोप की यात्रा भी कर आये हैं।

लेखों से और खोज करने पर इन लोगों के वंशजों की वर्त्तमान समय तक की नामावली इस प्रकार मिली है :—

सेठ देवराजजी † ( १ ) के पुत्र गुमानचन्दजी † ( १,२,३ ) थे। इनकी भार्या का नाम जैता † ( १,२ ) था। इनके ५ पुत्र और २ कन्यायें थी। ये लोग ही जैसलमेर से राजपूताना के और २ सहरों में जाकर बसे थे। इनके पुत्र, कन्या, पौत्रादि के नाम इस प्रकार मिले हैं।

[ १ ] बहादुरमलजी † ( १,२ )। इनकी भार्या का नाम चतुरा † ( १ ) था। इनके पुत्र दानमलजी † ( १,२ ) थे। दानमलजी के भी कोई पुत्र नहीं रहने के कारण रतलाम से भभूतसिंहजी के ३य पुत्र हमीरमलजी गोद आये थे। इनके पुत्र राजमलजी थे। राजमलजी के पुत्र दीवान बहादुर केशरीसिंहजी हैं और इनके पुत्र राजकुमार सिंहजी हैं।

[ २ ] सवाईरामजी † ( १,२,३ )। इनकी भार्या का नाम जीवां † ( १ ) था। इनके सामसिंहजी और माणकचन्दजी † ( १ ) दो पुत्र थे और सिरदारो, सिणगारी और नानूडी † ( १ ) ये तीन कन्यायें थीं। सामसिंहजी के पुत्र रतनलालजी † ( १ ) थे। रतनलालजी के पन्नालालजी और सूरजमलजी ये दो पुत्र थे। इन लोगों के पुत्र कोई न था। अखयसिंहजी को गोद लिया गया और इनके विजयसिंहजी गोद आये हैं।

[ ३ ] मगनीरामजी † ( १,२ )। इनकी भार्या परतापां † ( १ ) थीं। इनके एक पुत्र भभूतसिंहजी † ( १ ) और दो कन्यायें हरकँवर और हसतू † ( १ ) थीं। भभूतसिंहजी के पूनमचन्दजी, दीपचन्दजी † ( १ ) और

---

* See Boileau's Personal Narrative, London,1823. pp. 3, 44, 85, 133, &c.

† अमरसागर और सहर के घर देरासर वगैरह के जिन लेखों में इन लोगों का उल्लेख मिला है उन लेखों के नंबर इस प्रकार विदित हैं :— ( १ ) लेख नं० २५३० ( २ ) लेख नं० २५२४ ( ३ ) लेख नं० २५३१

हमीरमलजी ये तीन पुत्र थे । हमीरमलजी कोटे गोद गये । दीपचन्दजी के दो पुत्र सोभागमलजी और चांदमलजी * (१) थे । इन लोगों के कोई पुत्र नहीं रहने के कारण कोटे के केशरीसिंहजी रतलाम को गद्दी के भी मालिक हुए । सेठ चांदमलजी ने सं० १९६२ में बड़े धूमधाम से जैसलमेर में अट्ठाई महोत्सव किया था † उस समय वहां महारावल शालिवाहनजी गद्दी पर थे और वे स्वयं उत्सव में उपस्थित थे । चांदमलजी की भार्या फूलकुंवर बाई वर्त्तमान हैं और कलकत्ते में रहती हैं तथा रतलाम की सेठानी के नाम से परिचित हैं ।

[ ४ ] जोरावरमलजी ( २,३,४ ) । इनकी भार्या का नाम चौथा * (४) था । इनके सुलतानमलजी और चांदमलजी * (४) दो पुत्र थे । सुलतानमलजी के दो पुत्र गम्भीरमलजी और इन्द्रमलजी * (४) थे । गंभीरमलजी के पुत्र सरदारमलजी * (१) थे । इनके समीरमलजी गोद आये । इंद्रमलजी के कुन्दणमलजी गोद आये और इनके भी कोई पुत्र नहीं रहने के कारण संगराम सिंहजी गोद आये ।

जोरावरमलजी के द्वितीय पुत्र चानणमलजी के जुहारमलजी और छोगमलजी ये दो पुत्र थे । जुहारमलजी के एक मात्र कन्या थीं जिनका विवाह जावरा हुआ था । छोगमलजी के चार पुत्र छगनमलजी, सिरेमलजी, देवीलालजी, सगराम सिंहजी हैं । स्वनाम ख्यात सिरेमलजी के विषय में ऊपर लिखा गया है । कनिष्ठ संगरामसिंहजी कुंनणमलजी के गोद गये हैं । छगनमलजी के धनरूपमलजी और सावतमलजी दो पुत्र हैं । सिरेमलजी के कल्याणमलजी और परताप सिंहजी ये दो पुत्र और दो कन्यायें हैं । कल्याणमलजी के जसवंत सिंहजी और धनकमलजी नामके दो पुत्र हैं ।

[ ५ ] परतापचन्दजी * (१,३,५) । इनकी भार्या माना थीं । इनके हिम्मतरामजी, जेठमलजी, नथमलजी * (१,४,५) सागरमलजी और उमेदमलजी * (१,५) ये पांच पुत्र थे । हिम्मतरामजी के जीवणलालजी * (४) ऋषभदासजी, चिन्तामणदासजी, और भगवानदासजी * (१) ये चार पुत्र थे । चिन्तामणदासजी के कन्हैयालालजी * (१) और धनपतलालजी नाम के दो पुत्र हैं । परतापचन्दजी के द्वितीय पुत्र जेठमलजी के दो पुत्र मूलचन्दजी * (१,४) और सगतमलजी * (१) हैं । परतापचन्दजी के ३य पुत्र नथमलजी के पुत्र केशरीमलजी * (१) थे । इनके दो पुत्र लूणकरणजी * (१) और खेमकरणजी हैं । परतापचन्दजी के चतुर्थ पुत्र सागरमलजी के दो पुत्र बागमलजी और सांगीदासजी * (१) नामके थे । जिनमें सांगीदासजी अपने काकाजी के गोद गये हैं । परतापचन्दजी के पंचम पुत्र उमेदमलजी भ्रातृपुत्र सांगीदासजी को गोद लिये हैं और इनके आईदानजी नामक पुत्र हैं ।

( ६—७ ) सेठ गुमानचन्दजी के भवू और बीजू * (४) नाम की दो कन्यायें थीं ।

---

* अमरसागर और सहर के घर देरासर वगैरह के जिन लेखों में इन लोगो का उल्लेख मिला है उन लेखों के नंबर इस प्रकार चिन्हित है :— (१) लेख नं० २५३१ (२) लेख नं० २५६० (३) लेख नं० २५२४ (४) " २५३० (५) " २५५६

† वृद्धिरत्नमाला पृ० ५



जैसलमेर
पत्थर की
मूर्त्तियों के
शिल्पकला का
नमूना

SPECIMENS
OF
SCULPTURES
JAISALMER



# शिल्पकला

भारत के अन्यान्य ऐतिहासिक स्थानों की तरह जैसलमेर में भी प्राचीन शिल्पकला के दृष्टान्त की कमी नहीं है। विस्तृत मरुभूमि के मध्य में अवस्थित रहने के कारण यह स्थान बड़ा ही दुर्गम है और इसी लिये फर्गुसन आदि शिल्प विद्वानों के ग्रन्थों में इस स्थान के शिल्पकला की चर्चा नहीं मिलती। 'इंडियन एन्टीक्वेरी' नामक पुरातत्व की प्रसिद्ध पत्रिका के वल्यूम ५ के पृ० ८२—८३ में यहां के जैन मंदिरों और सहर के धनाढ्य लोगों की रमणीय अट्टालिकाओं की प्रशंसा के विषय में उल्लेख है कि उन सबों में पत्थर पर की खुदगारी का काम बहुत ही उत्कृष्ट है। मैं पहले लिख चुका हूं कि वहां के वर्त्तमान स्टेट इंजीनियर ने हाल ही में स्थापत्य शिल्प नामक प्रबन्ध प्रकाशित किया है जिस में वहां की भी शिल्पकला का सचित्र परिचय दिया है। किले पर जो आठ जैन मन्दिर हैं उन में से कईएक मंदिरों के शिल्पकार्य के चित्र पाठकों को इस पुस्तक में मिलेंगे। इन सबों से वहां के शिल्पकार्य की उत्कर्षता अच्छी तरह उपलब्ध हो जायगी। विशेषता तो यह है कि यह स्थान इतना दुर्गम होने पर भी वहां पर भारत के शिल्पकला-कुशल कारीगरों द्वारा जो मंदिर वगैरह बनवाये गये हैं वह केवल वहां के धनाढ्य लोगों की धर्मपरायणता और शिल्प-प्रेम का ज्वलंत उदाहरण है। वहां के मनोज्ञ शिल्पकला के दो नमूने पाठकों के सन्मुख हैं। पाषाण में किस नैपुण्य से शिल्पी मूर्त्तियें बनाई हैं वह चित्रों के भाव से ही अनुभव होगा। पाठक और भी देखेंगे कि वहां के श्रीशांतिनाथजी के मंदिर के ऊपर का दृश्य क्या ही सुन्दर है। इसे देखकर शिल्प-निपुण विद्वान् यही कहेंगे कि इस में शिल्पकला की सर्व प्रकार की श्रेष्ठता विद्यमान है। भारत के अन्यान्य स्थानों की प्रसिद्ध कारीगरी का दृश्य साथ ही स्मरण आता है। मंदिर के ऊपर खुदे हुए मूर्त्तियों के आकार बहुत ही अनुपात से याने मिलान से है। यही कारण है कि ऊपर से नीचे तक के सम्पूर्ण दृश्य चित्ताकर्षक हैं। इसके किसी भी स्थान में सौन्दर्य की कमी नहीं पाई जाती। इस में यह भी विशेषता है कि बहुत सी मूर्त्तियों के रहने पर भी दृश्य भयंकर अथवा सघन नहीं दिखाई पड़ते। सुमात्रा, जामा आदि द्वीपों में जो प्राचीन भारतीय शिल्पकला का नमूना पाया गया है उससे यहां की कारीगरी बहुधा मिलती जुलती है। जामा के 'बोरोबोडूर' नामक स्थान के प्राचीन हिन्दू मंदिर के ऊपर का दृश्य और मूर्त्तियों के अनुपात भी प्रायः इसी प्रकार के हैं। श्रीपार्श्वनाथजी के मंदिर की कारीगरी भी अतुलनीय है। इस मंदिर के तोरण द्वार के चित्र से ज्ञात होगा कि वहां की मूर्त्तियां किस सुन्दरता से गढ़ी गई हैं। देखने ही से भारतीय कला की श्रेष्ठता झलकती है, इन में सौन्दर्य और गांभीर्य दोनों गुणों का समावेश है। अमरसागर में भी वर्त्तमान शताब्दि की कारीगरी का उज्ज्वल नमूना विद्यमान है। वहां के श्वेत मर्म्मर के जाली के कारुकार्य का जो दृश्य चित्र में मिलेगा उस से यह स्पष्ट है कि मंदिर के निर्माता को शिल्प से कहां तक प्रेम था और इस कार्य की सफलता के लिये उन्होंने सहर्ष कितना प्रचुर द्रव्य व्यय किया था।

जैसे ग्रन्थारम्भ में रचयिता को नाना प्रकार की कठिनाईयां झेलनी पड़ती हैं वैसे ही ग्रन्थ समाप्ति के समय उन्हें एक अनिर्वचनीय आनन्द का भी अनुभव होता है। आज इस भूमिका की समाप्ति के समय मेरे इस कार्य में सहायता देनेवाले सज्जनों को अपनी ओर से पूर्ण कृतज्ञता ज्ञापन करते हुए मुझे भी वही अनुपम आनन्द प्राप्त हुआ है। सर्व प्रथम वयोवृद्ध दधिमति ब्राह्मण कुलोद्भूत स्वनाम ख्यात ऐतिहासिक विद्वान मेरे मित्र जोधपुर निवासी पं० रामकरणजी का आभार मैं सर्वान्तःकरण से मानता हूं। आपने मेरे अनुरोध पर बाधायें रहते हुए भी मेरे साथ सहर्ष जैसलमेर चलने की कृपा की थी। जैसलमेर के प्रसिद्ध बैंकर्स सेठ हजारीमलजी राजमलजी साहब ने भी आज तक मुझे इस कार्य में उत्साहित करने की जो उदारता दिखलाई है वह भी प्रशंसनीय है। वहां के स्टेट इंजीनियर बाबू नेपालचन्द्रजी दत्त के विषय में मैं आगे ही लिख चुका हूं, उनका मैं विशेष कृतज्ञ हूं। वहां के मेरे सहायकों में खरतरगच्छीय यति महाराज श्रीमान् पं० वृद्धिचन्द्रजी के शिष्य पं० लक्ष्मीचन्द्रजी यति महोदय भी विशेष उल्लेखनीय हैं। इतना ही लिखना बाहुल्य होगा कि दादास्थान आदि सहर से दूरी पर के स्थानों के लेखों के संग्रह करने में मुझको सहायता पहुंचाने के अतिरिक्त लोद्रवा, ब्रह्मसर आदि के विषय में जो कुछ यहां लिखा गया है अधिकतया इनकी कृपा से ही प्राप्त हुआ था इस लिये इन का भी मैं सहर्ष आभार मानता हूं। इस पुस्तक में मेरे मध्यम और तृतीय पुत्र श्रीमान् पृथ्वीसिंह नाहर बी० ए० और श्रीमान् विजय सिंह नाहर बी० ए० उन लोगोंने अपनी योग्यतानुसार मेरे कार्य में जो कुछ सेवा पहुंचाई है इस कारण उन लोगों को आशिर्वाद देता हूं। पुस्तक प्रकाशित करने में कापी से लेकर जिल्द बंधाई तक जो परिश्रम, कठिनाई और अर्थव्यय होता है वह सुज्ञ पाठक अच्छी तरह जानते ही होंगे। मैं उपरोक्त समस्त विषय में यथाशक्ति कर्त्तव्य पालन करने की चेष्टा की है परन्तु मेरी शारीरिक अक्षमता के कारण बहुत सी त्रुटियां मिलनी सम्भव हैं। आशा है कि उसे पाठक अपने उदार गुण से क्षमा करेंगे। अलमति विस्तरेण

४८, इन्डियन मिरर स्ट्रीट,

कलकत्ता।

सं० १९८५, ई० सन् १९२९

निवेदक

पूरणचन्द नाहर

# भूमिका-परिशिष्ट

[ क ]

देलवाड़ा मंदिर – आबू तीर्थ

कल्याणक पट्ट।

कातियं वदिहिं

नाणं संभवस्स ५
चवणं नेमिस्स १२
जंमो पउमस्स १२
दिक्खा पउमस्स १२
मोक्खो वीरस्स १५

कातिय सुदिहिं

नाणं सुविहिस्स २ ( ३ )
नाणं अरस्स १२

मागसिर वदिहिं

जंमो सुविहिस्स ५
दिक्खा सुविहिस्स ६
दिक्खा वीरस्स १०
मोक्खो पउमस्स ११

मागसिर सुदिहिं

जंमो अरस्स १०
मोक्खो अरस्स १०
दिक्खा अरस्स ११
नाणं नमिस्स ११
जंमो मल्लिस्स ११
दिक्खा मल्लिस्स ११
नाणं मल्लिस्स ११
जंमो संभवस्स १४
दिक्खा संभवस्स १५

पोसह वदि– *

जंमो पासस्स –
दिक्खा पासस्स –
जंमो चंदप्पह –
दिक्खा चंदप्पह १३

* इस पट्ट के ऊपर के बांयें तरफ का कुछ अंश टूटा हुआ है इस कारण पोस वदि और माह वदि की बहुत सी पंक्तियां शिलालेख मे नहीं रही हैं। यह चित्र से ही स्पष्ट मालूम हो जायगा।

नाणं सीयलस्स १४

पोसह सुदिहिं

नाणं विमलस्स ६

नाणं संतिस्स ए

नाणं अजियस्स ११

नाणं अभिनंदण १४

नाणं धमस्स १५

— — — —

नाणं सेयंसस्स

माहह सुदिहिं

नाणं वासुपुज्ज २

जंमो अभिनंदण २

जंमो विमलस्स ३

जंमो धमस्स ३

दिक्खा विमलस्स ४

जंमो अजियस्स ८

दिक्खा अजियस्स ए

दिक्खा अभिनंदन १२

दिक्खा धमस्स १३

फागुण वदिहिं

नाणं सुपासस्स ६

मोक्खो सुपास ७

नाणं चंदप्पह ७

चवणं सुविहि ए

नाणं उसजस्स ११

जंमो सेयंसस्स १२

नाणं सुवयस्स १२

दिक्खा सेयंसस्स १३

जंमो वासुपुज्ज १४

दिक्खा वासुपुज्ज १५

फागुण सुदिहिं

चवणं अरस्स १ (२)

चवणं मल्लिस्स ४

चवणं संजवस्स ८

मोक्खो मल्लिस्स १२

दिक्खा सुवयस्स १२

चेत्रह वदिहिं

चवणं पासस्स ४

नाणं पासस्स ४

चवणं चंदप्पह ५

जंमो उसजस्स ८

दिक्खा उसजस्स ८

चेत्रह सुदिहिं

नाणं कुंथुस्स ३

मोक्खो संभव ५
मोक्खो अणंत ५
मोक्खो अजित ५
मोक्खो सुमइ ९
नाणं सुमइस्स ११
जंमो वीरस्स १३
नाणं उपमस्स १५

वइसाह वदिहिं

मोक्खो कुंथुस्स १
मोक्खो सीयल २
दिक्खा कुंथुस्स ५
चवणं सीयल ६
मोक्खो नमिस्स १०
जंमो अणंतस्स १३
दिक्खा अणंतस्स १४
नाणं अणंतस्स १४
जंमो कुंथुनाह १४

वइसाह सुदिहिं

चवणं अजिनंदन ४
चवणं धमस्स ७
मोक्खो अजिनंदन ८
जंमो सुमइस्स ८

दिक्खा सुमइस्स ९
नाणं वीरस्स १०
चवणं विमल १२
चवणं अजिय १३

जेठ वदिहिं

चवणं सेयंसस्स ६
जंमो सुव्वयस्स ८
मोक्खो सुव्वयस्स ९
जंमो संतिस्स ॥ १३
मोक्खो संतिस्स १३
दिक्खा संतिस्स १४

जेठ सुदिहिं

मोक्खो धमस्स ५
चवणं वासुपुज्ज ९
जंमु (मो) सुपासह १२
दिक्खा सुपासह १३

आसाढ वदिहिं

चवणं उसभस्स ४
मोक्खो विमल ७
दिक्खा नमिस्स ९

आसाढ सुदिहिं

चवणं वीरस्स ६
मोक्को नेमिस्स ७
मोक्को वासुपुज्ज १४

श्रावण वदिहिं
मोरको सेयंसह ३
चवणं अणंतस्स ७
जंमो नमिस्स ॥ ८
चवणं कुंथुस्स ॥ ९

श्रावण सुदिहिं
चवणं सुमइस्स २
जंमो नेमिस्स ॥ ५
दिक्का नेमिस्स ॥ ६
मोक्को पासस्स ॥ ८
चवणं मुणि सुव्वय । १५

भाद्रवा वदिहिं
चवणं संतिस्स ॥ ७
मोक्को चंदप्पह ७
चवणं सुपासस्स ८

भाद्रवा सुदिहिं
मोक्को सुविहिस्स ९

आसोय वदिहिं
नाणं नेमिनाहस्स १५

आसोय सुदिहिं
चवणं नमिस्स १५



पउमाजं वासुपुज्जो रत्ता
ससि पुप्फदंत ससिगोरा
सुव्वय नेमी काला । पासो
मल्ली पियंगाभा ॥ १ वरतवि-
य कणगगोरा । सोलस ति-
त्थंकरा मुणेयव्वा । एसो व-
न्नविभागो चउवीसाए जि-
णवराणं ॥ २

सुमइ त्थ निच्चभत्तणे निग्ग-
ओ वासुपुज्जो जिणो चउत्थेण
पासो मल्ली विअ अट्ठमेण । से-
सा उ छट्ठेण ॥ निःक्रमण तपः

अठमजत्तंतंमिय। पासो
सज्ज मल्लि रिठनेमीणं। वसु-
पुज्जस्स चउत्थेण। छठजत्ते-
ण सेसाणं॥ केवलि तपः

निव्वाणमंतकिरिया। सा च-
उद्समेण पढमनाहस्सं।
सेसाण मासिएणं वी (र) जि-
णिंदस्स छठेणं॥ निर्वाण त-
पः॥ उसज्जो पंचधणुसए
नव पासो सत्त रयणिओ वीरो
सेसट्ठ पंच अट्ठय पन्ना दस
पंच परिहीणा देहमानं॥ ❀

वड़गछं वर ससिणो सीसेणं नेमिचंद्र सूरिस्स। जव (?) जयाणंदेणं गणिणा लिहियं

सिवं देउ॥

❀ शिलालेख में कल्याणकों की तिथियों के अतिरिक्त तीर्थङ्करों के शरीर के वर्ण, निस्क्रमण, केवली, निर्वाण तप और शरीर प्रमाण की गाथायें भी खुदी हुई हैं। ये सब गाथायें 'आवश्यक सूत्र' को निर्युक्ति को त्रितोया घरवरिका में श्लोक संख्या १७१, १७२, ६, ३३, ८४ और १७३ में दी हुई हैं। इस ग्रन्थ के कुछ अंश 'यशोविजय जैन ग्रन्थमाला' नं० ४६, ४७ में छपे थे। इसके पृ० ६३-६४, ४०, ४४, ५१ और ६४ में यथाक्रम से उपरोक्त गाथाये मिलेंगी। 'प्रवचन सारोद्धार' में भी ऐसी गाथायें हैं।

चवणं वीरस्स ६
मोक्खो नेमिस्स ८
मोक्खो वासुपुज्ज १४

श्रावण वदिहिं
मोक्खो सेयंसह ३
चवणं अणंतस्स ७
जंमो नमिस्स ॥ ८
चवणं कुंथुस्स ॥ ९

श्रावण सुदिहिं
चवणं सुमइस्स २
जंमो नेमिस्स ॥ ५
दिक्खा नेमिस्स ॥ ६
मोक्खो पासस्स ॥ ८
चवणं मुणि सुव्वय । १५

भाद्रवा वदिहिं
चवणं संतिस्स ॥ ७
मोक्खो चंदप्पह ७
चवणं सुपासस्स ८

भाद्रवा सुदिहिं
मोक्खो सुविहिस्स ९

आसोय वदिहिं
नाणं नेमिनाहस्स १५

आसोय सुदिहिं
चवणं नमिस्स १५



पउमाभ वासुपुज्जो रत्ता
ससि पुप्फदंत ससिगोरा
सुव्वय नेमी काला । पासो
मल्ली पियंगाभा ॥ १ वरतवि-
य कणगगोरा । सोलस ति-
त्थंकरा मुणेयव्वा । एसो व-
न्नविभागो चउवीसाए जि-
णवराणं ॥ २

सुमइ इत्थ निच्चभत्तेणे निग्ग-
ओ वासुपुज्जो जिणो चउत्थेण
पासो मल्ली विअ अठमेण । से-
सा उ छठेण ॥ निःक्रमण तपः

अठमजत्तंतमिय। पासो
सज मल्लि रिठनेमीणं। वसु-
पुज्जस्स चउत्थेण। छठजत्ते-
ण सेसाणं॥ केवलि तपः

निव्वाणमंतकिरिया। सा च-
उद्समेण पढमनाहस्सं।
सेसाण मासिएणं वी (र) जि-
णिंदस्स छठेणं॥ निर्वाण त-
पः॥ उसजो पंचधणुसए
नव पासो सत्त रयणिओ वोरो
सेसह पंच अछय पन्ना दस
पंच परिहीणा देहमानं॥ *

वड्गछं वर ससिणो सीसेणं नेमिचंद सूरिस्स। जव (?) जयाणंदेणं गणिणा लिहियं

सिवं देउ॥

* शिलालेख में कल्याणकों की तिथियों के अतिरिक्त तीर्थङ्करों के शरीर के वर्ण, निस्क्रमण, केवली, निर्वाण तप और शरीर प्रमाण की गाथायें भी खुदी हुई हैं। ये सब गाथायें 'आवश्यक सूत्र' को निर्युक्ति को द्वितोया चरवरिका में श्लोक संख्या १७१, १७२, ६, ३३, ८४ और १७३ में दी हुई हैं। इस ग्रन्थ के कुछ अंश 'यशोविजय जैन ग्रन्थमाला' नं० ४६, ४७ में छपे थे। इसके पृ० ६३–६४, ४०, ४४, ५१ और ६४ मे यथाक्रम से उपरोक्त गाथायं मिलेंगी। 'प्रवचन सारोद्धार' में भी ऐसी गाथायं हैं।

श्री जिनसुखसूरि विरचित

# जैसलमेर चैत्यपरिपाटी

[ ढाल १ — रसियानी ]

जिनवर जैसल जुहारिये, लीजै लिषमीनो लाह । विवेकी
गाजे वाजे बहु गडगाटसुं, चैत्र प्रवाड़े रे चाह ॥ वि० जि० १
पहिली परदक्षणाये प्रणमिये, जगगुरु वीर जिनन्द । वि०
वर प्रासाद करायो बरड़िये, दीपै जाम जिनन्द ॥ वि० जि० २
पहिली भमती मांहि परतमा, एकसो अधिक इग्यार । वि०
गंभारे देहरासर मांहि, गिणो एकसौ इकवीस सार ॥ वि० जि० ३
आगलि श्री आदिश्वर आवतां भमती विहुं धर भाव । वि०
प्रतिमा पंचाणूं ने वलि पांचसे, गिनती करि गुणगाव ॥ वि० जि० ४
गंभारे नै वलि ऊपरि गिणूं, छाजे बिंब छत्रिस । वि०
धन प्रासाद करायो गणधरे, जोवो धरिये जगीश ॥ वि० जि० ५

[ ढाल २ — चंमायती ]

इमचन्द्र प्रभु जिनवर मोहियो, प्रगट वड़ो प्रासाद । वि०
भूमे तीने चौमुख भेटिये, परहो तजिये प्रमाद ॥ वि० जि० ६
भले इकसो आणूं भूरि भूमिका, एकसो छत्रीस एह । वि०
तीजे भूमे चालीसे तराणवे, जिनवर राजे जेह ॥ वि० जि० ७
कीधी भ्यांते भाते कोरणी, चारुं विविध विनांण । वि०
भणशालीये लाभ लीयो भलो, मोटो जाप विमांन ॥ वि० जि० ८

[ ढाल ३ — कागलीयाणी ]

आवौ अष्टापदै रे, आपद जाय अलग्ग ।
कुंथ प्रासाद करायौ सिंघवी रे, जेहनौ यशकहै जग्ग ॥ जि० ए
बाहिरली जगती तिम चौकमै रे, जिन एकसौ सैंतीस ।
दोइसौ साठ गुजारे दूसरै रे, गणधर अठावीश ॥ जि० १०
सोलम संति जिनेश्वर सेवीइं रे, हितसौ ऊपर हेव ।
जगती बाहिरली मइ जेटियै रे, दोइसो चालीस देव ॥ जि० ११

* — — — — — — —

चौक मांहे जिहा प्रतिमा च्यारसै रै, जरियौ पुण्य जंडार ॥ जि० १२

[ ढाल ४ — करम परीक्षानी ]

नमीयै तिहांथी संजवनाथजी रे, तीजौ जिनवर तेह ।
चावौ तीरथ कीधो चोपड़े रे, एहनौ सुयश अछेह ॥ जि० १३
बाहिरलै चौकै प्रतिमा दोसो रे, मांहि अढ़ीसै इकतीस ।
छत्रीस मंडप विचलै ऊंचीठै रे, गंजारै चौवीस ॥ जि० १४
बार मांहिली जगती बोलीयै रे, दीपै थंजा दोइ ।
रचना सहू तपनी पाटै रची रे, यंत्र तिके तूं जोय ॥ जि० १५
डागे जलौ रचायौ देहरौ रे, शीतल नै जिहां शांति ।
त्रिणसै नै चवदै प्रतिमा तिहांरे, जेटीजै तजि ज्रांति ॥ जि० १६

[ ढाल ५ — चरण करणनी ]

विधि चैत्यालै जिनवर वंदीयै, संघचतुर्विध साथ ।
शक्रस्तव ए वेकरि शुज विधे, प्रणमौ पारशनाथ ॥ जि० १७

* यह गाथा 'प्राचीन तीर्थमाला संग्रह' ( पृ० १४७ ) में त्रुटक है । बहुत खोज करने पर भी दूसरी प्रति नहीं मिली इसलिये वैसा ही प्रकाशित किया गया ।

श्री जिनसुखसूरि विरचित

# जैसलमेर चैत्यपरिपाटी

[ ढाल १ — रसियानी ]

जिनवर जैसल जुहारिये, लीजे लिषमीनो लाह । विवेकी
गाजे वाजे बहु गडगाटसुं, चैत्र प्रवाड़े रे चाह ॥ वि० जि० १
पहिली परदक्षणाये प्रणमिये, जगगुरु वीर जिनन्द । वि०
वर प्रासाद करायौ बरड़िये, दीपे जाम जिनन्द ॥ वि० जि० २
पहिली भमती मांहि परतमा, एकसौ अधिक इग्यार । वि०
गंभारे देहरासर मांहि, गिणौ एकसौ इकवीस सार ॥ वि० जि० ३
आगलि श्री आदिश्वर आवतां भमती विहुं धर जाव । वि०
प्रतिमा पंचाणूं ने वलि पांचसे, गिनती करि गुणगाव ॥ वि० जि० ४
गंभारे ने वलि ऊपरि गिणूं, छाजे बिंब छत्रिस । वि०
धन प्रासाद करायौ गणधरे, जोवो धरिये जगीश ॥ वि० जि० ५

[ ढाल २ — खंभायती ]

इमचन्द्र प्रभु जिनवर मोहियौ, प्रगट वड़ौ प्रासाद । वि०
भूमे तीने चौमुख भेटिये, परहो तजिये प्रमाद ॥ वि० जि० ६
भले इकसो आणूं धूरि भूमिका, एकसौ छत्रीस एह । वि०
तीजे भूमे चालीसै तराणवै, जिनवर राजे जेह ॥ वि० जि० ७
कोधी ब्यांते जाते कोरणी, चारुं विविध विनांण । वि०
जणशालीयै लाभ लीयो भलो, मोटो जाण विमांन ॥ वि० जि० ८

[ ढाल ३ — कागलीयाणो ]

आवौ अष्टापदे रे, आपद जाय अलग्ग ।
कुंथ प्रासाद करायौ सिंघवी रे, जेहनौ यशकहे जग्ग ॥ जि० ९
बाहिरली भमती तिम चौकमै रे, जिन एकसौ सैंतीस ।
दोइसौ साठ गुभारे दूसरै रै, गणधर अट्ठावीश ॥ जि० १०
सोलम संति जिनेश्वर सेवीइं रे, हितसौ उपर हेव ।
भमती बाहिरली मइ भेटिये रे, दोइसो चालीस देव ॥ जि० ११

* — — — — — — —

चौक मांहे जिहा प्रतिमा च्यारसै रै, भरियौ पुण्य भंडार ॥ जि० १२

[ ढाल ४ — करम परीक्षानी ]

नमीये तिहांथी संभवनाथजी रे, तीजो जिनवर तेह ।
चावौ तीरथ कीधो चोपड़े रे, एहनौ सुयश अछेह ॥ जि० १३
बाहिरले चौके प्रतिमा दोसो रे, मांहि अढ़ीसै इकतीस ।
छत्रीस मंडप विचलै ऊंचीठे रे, गंभारे चौवीस ॥ जि० १४
बार मांहिली भमती वोलीये रे, दीपे थंभा दोइ ।
रचना सहू तपनी पाटै रची रे, यंत्र तिके तूं जोय ॥ जि० १५
डागे भलो रचायो देहरो रे, शीतल नै जिहां शांति ।
त्रिणसै नै चवदे प्रतिमा तिहांरे, भेटीजे तजि भ्रांति ॥ जि० १६

[ ढाल ५ — चरण करणनी ]

विधि चैत्याले जिनवर वंदीये, संघचतुर्विध साथ ।
शक्रस्तव ए वेकरि शुभ विधे, प्रणमौ पारशनाथ ॥ जि० १७

---

* यह गाथा 'प्राचीन तीर्थमाला संग्रह' ( पृ० १४७ ) में त्रुटक है । बहुत खोज करने पर भी दूसरी प्रति नहीं मिली इसलिये वैसा ही प्रकाशित किया गया ।

देहरी बावनमें विंब दीपतां, पांचसे पेंतालीस ।
पाटि सेत्रुंजे हिमू प्रभुजीके, प्रेम धरि प्रणमीस ॥ जि० १८
इकसौ चेतालीस विहूं चौकमें, ऊंचे मण्डप वार ।
मूल गंजारे देहरासर नमूं, सौ इक चवदे सार ॥ जि० १९
तिलके तोरण बीजे तोरणे, विंब वासठ नै वार ।
त्रेवीस पासे मंडप रे तिके, सो प्रणमुं श्रीकार ॥ जि० २०
संवत बारैसे बारोत्तरे, ( १२१२ ) ओ जैसलगढ़ जाण ।
थाप्यौ सेठे कीरत थंभ ज्यूं, मोटो चैत्य मंडाण ॥ २१

[ कलस ]

इम महा आठ प्रासाद मांहे विंब पेंतालिससै ।
चौरासी ऊपर सरब जिनवर वंदतां चित्त उल्लसै ॥
दुख जाय दूरै सुख पूरे संघने संपति करइ ।
संथुण्या श्री जिनसुखसूरे सतरैसे इकहोत्तरइ ( १७७१ ) ॥ २२ ॥

इति श्री जिनसुखसूरि कृत चैत्यपरिपाटी स्तवन सम्पूर्ण ।



श्रीमहिमा समुद्रजो कृत

# जैसलमेर चैत्यपरिपाटी

[ राग वेलावल ]

आज आनन्द वधावना, हुआ जय जय कार।
जिनवर आठ जुहारिये, जैसलमेरु मझार ॥ १

जग गुरु श्रीमहावीरजी, जिनवर प्रथम वखाण।
शिखर करायो वड़हिये, नमता जनम प्रमाण ॥ २

बीजे जिनवर भेटिये, आदिसर अरिहन्त।
प्रवर मंढायो गणधरे, सवि जन मन मोहन्त ॥ ३

श्रीचन्द्र प्रभ स्वामिनो, चौमुख भवन उदार।
अति सुन्दर भणशालीये, करायो सुखकार ॥ ४

भुवन जिनेश्वर कुंथुनो, अष्टापद अवतार।
संघविये ये कराविया, कोरणी अधिक उदार ॥ ५

ऊपर भुवन सुहावनो, श्री शान्तिश्वर स्वाम।
धन धन वीदो संघवी, जिन राख्यो निज नाम ॥ ६

श्री सम्भव जिन सेविये, भाव भगत उछरंग।
चैत्य करायो चोपड़े, बिंब अनेक सुचंग ॥ ७

देहरी बावनमें बिंब दीपतां, पांचसै पैंतालीस ।
पाटि सेत्रुंजे छिन्नू प्रभुजीके, प्रेम धरि प्रणमीस ॥ जि० १८
इकसौ बेतालीस विहूं चौकमें, ऊंचे मण्डप वार ।
मूल गंभारे देहरासर नमूं, सौ इक चवदे सार ॥ जि० १९
तिलके तोरण बीजे तोरणै, बिंब वासठ नै वार ।
त्रेवीस पासे मंडप रे तिके, सो प्रणमुं श्रीकार ॥ जि० २०
संवत बारैसै बारोत्तरे, ( १२१२ ) श्रो जैसलगढ़ जाण ।
थाप्यो सेठै कीरत थंभ ज्यूं, मोटो चैत्य मंडाण ॥ २१

[ कलस ]

इम महा आठ प्रासाद मांहे बिंब पैंतालिससे ।
चौरासी ऊपर सरब जिनवर वंदतां चित्त उल्लसे ॥
दुख जाय दूरे सुख पूरे संघनै संपति करइ ।
संथुण्या श्री जिनसुखसूरे सतरैसै इकहोत्तरइ ( १७७१ ) ॥ २२ ॥

इति श्री जिनसुखसूरि कृत चैत्यपरिपाटी स्तवन सम्पूर्ण ।



श्रीमहिमा समुद्रजी कृत

# जैसलमेर चैत्यपरिपाटी

[ राग वेलावल ]

आज आनन्द वधावना, हुआ जय जय कार ।
जिनवर आठ जुहारिये, जैसलमेरु मझार ॥ १

जग गुरु श्रीमहावीरजी, जिनवर प्रथम वखाण ।
शिखर करायो वड़डिये, नमता जनम प्रमाण ॥ २

वीजे जिनवर भेटिये, आदिसर अरिहन्त ।
प्रवर मंढायो गणधरे, सवि जन मन मोहन्त ॥ ३

श्रीचन्द्र प्रभ स्वामिनो, चौमुख भवन उदार ।
अति सुन्दर भणशालीये, करायो सुखकार ॥ ४

भुवन जिनेश्वर कुंथुनो, अष्टापद अवतार ।
संघविये ये कराविया, कोरणी अधिक उदार ॥ ५

ऊपर भुवन सुहावनो, श्री शान्तिश्वर स्वाम ।
धन धन वीदो संघवी, जिन राख्यो निज नाम ॥ ६

श्री सम्भव जिन सेविये, भाव भगत उछरंग ।
चैत्य करायो चोपड़े, बिंब अनेक सुचंग ॥ ७

उपाध्याय श्री समयसुन्दरजी कृत

# श्री अष्टापदजी शांतिनाथजी का स्तवन

[ ढाल १ — मोरा साहिब हो पहली चाल ]

अष्टापद हो ऊपर लो प्रासादकी, बोदे संघवी करावीयो।
जिण लीधो हो लषमीनो लाहकी, पुन्य भंडार भरावियो ॥ अ० १
मोरा साहिब हो श्री शांति जिनन्दकी, मनहर प्रतिमा सुंदरु।
निरषंतो हो थाये नयणानन्दकी, वंछित पूरण सुरतरु ॥ अ० २
देहरे में हो पेसंता डुवार की, सेत्रुंज पाटस्युं देखिये।
भमती में हो बहु जिनवर बिम्ब की, नयणे देखी आनन्दिये ॥ अ० ३
सतरे से हो तीर्थंकर देव की, विहुं पासे नमुं वारणे।
गज ऊपर हो चढीयो माय नै बाप को, मूरति सेवा कारणे ॥ अ० ४
अति ऊंचो हो सोहे श्रीकार की, दंड कलस ध्वज लह लहे।
धन्य जीव्यो हो तेहनो प्रमाण की, यात्रा करी मन गह गहे ॥ अ० ५
जैसलमेर हो पनेरेसे बत्तीस (१५३६) को, फागुण सुदि तीजे यश लीयो।
खरतर गछ हो जिन समुद्रसूरीस की, मूलनायक प्रतिष्ठियो ॥ अ० ६
हित जाण्यो हो श्री शान्ति जिनन्द की, तूं साहिब बे माहरो।
समयसुन्दर हो कहे वेकर जोड़ि की, हुं सेवक हुं ताहरो ॥ अ० ७

इति उ० श्री समयसुन्दरजी कृत * श्री अष्टापदजी शांतिनाथजी का स्तवन सम्पूर्ण।

* श्री समयसुन्दरजी के पदों से ज्ञात होता है कि आप विद्वान और कविके अतिरिक्त राग रागणी और देशी चालों के अच्छे वेत्ता थें। अद्यावधि इनके बनाये हुये सैकड़ों पद तथा रास, सिझाय आदि मिलते हैं। प्रवाद है कि "समयसुन्दरजीरा गीतड़ा, भीतड़ा, वोन्‍रा" अर्थात् इनके रचे हुये पद इतने मिलते हैं कि उनकी संख्या करनी कठीन है।

P

उपाध्याय श्री समयसुन्दरजी विरचित

# श्री आदीश्वर स्तवन

[ ढाल १ — गलियारे साजन मिल्यानी चाल ]

प्रथम तीर्थंकर प्रणमिये, हुंवारी लाल, आदिनाथ अरिहन्त रे । हुं०
गणधर वसही गुण निलो, हुं०, भव भंजन भगवंत ॥ हुं० प्र० १

[ ढाल २ — अलवेलानी चाल ]

सच्चू गणधर शुभमतिरे, ला०, जयवंत भत्रिज जास । मन मान्यारे
मिलि प्रासाद मंडावियो रे, ला०, आनी मन उल्लास ॥ म० प्र० २

[ ढाल ३ — ओलगड़ो नी चाल ]

अमसी जिनदत्त देवसी, भीमसी मन उछाहो ।
सुत चारे सच्चूतणा छे, लक्ष्मी नो लाहोजी ॥ प्र० ३

[ ढाल ४ — योगनारी चाल ]

फागुण सुदी पांचम दिने रे, पनरे से छतीस ( १५३६ ) ।
जिनचन्द सूरि प्रतिष्ठाया रे, जग नायक जगदीश ॥ प्र० ४

[ ढाल ५ — देशी चाल ]

भरत बाहुबल अति भला, जिनजी काउसग्गीया बिहुंपास ।
मरुदेवी माता गज चढ़ी, सिखर मंडप सुप्रकाश ॥ प्र० ५

[ ढाल ६ — वेगवती ते वामणो सहनो चाल ]

बिहुं भमति बिम्बावली, कारणी अति श्रीकारो रे ।
समोसरण सोहमणी, विहरमान विस्तारो रे ॥ प्र० ६

[ ढाल ७ — जलालियानो चाल ]

जिम २ जिन मुख देखिये रे, तिम तिम आनन्द थाय । म्हारा जिनजी
पाप पुलाये पाछला रे, जन्म तणा दुख जाय ॥ म्हा० प्र० ७

[ ढाल ८ — वीर वखाणी राणी चेलणा ए चाल ]

जिन प्रतिमा जिन खारखी जी, ए कह्यो मुक्ति उपाय ।
नयणें मूरत निरखताजी, समकित निर्म्मल थाय ॥ प्र० ८

[ ढाल ९ — कर्म परीक्षा करण कुंवर चल्यो ए चाल ]

आर्द्र कुमार तणी परें जी, सज्यंभव गणधार ।
प्रतिमा प्रतिबुध्या थकी रे, पाम्या भवनो पार ॥ प्र० ९

[ ढाल १० — चरणांली चामुंडा रण चढ़ै पहली ए चाल ]

नाभिराय कुल सिर तिलौ, मरूदेवी मात मल्हारो रे ।
लंछन वृषभ सोहामणौ युगला धर्म निवारोरे ॥ प्र० १०

[ ढाल ११ — कर जोड़ी आगल रही नी चाल ]

आज सफल दिन माहरा, भेट्या श्री भगवंतरे ।
पाप सहु पराभव गया, हिवड़ो अति हरखंतो रे ॥ प्र० ११

[ ढाल १२ — राग धन्याश्री ]

इण परि विनव्यो जैसलमेर मझार ।
गणधर वसही मुख मंडण जिन सुख कार ॥
संवत सोलहसै एक असी ( १६८१ ) नभ मास ।
कहै समय सुन्दर कर जोड़ी ए अरदास ॥ प्र० १२

इति उ० श्री समयसुन्दर जी कृत श्री आदीश्वर स्तवन * सम्पूर्ण ।

---

* यह स्तवन परिशिष्ट छपते समय मुझे बीकानेर निवासी श्रीमान भंवरलालजी नाहटा की कृपासे मिला है। यदि जैसलमेर जानेके पहिले यह सब स्तवन मुझे प्राप्त हुए होते तो लेखो के संग्रह में विशेष सहायता मिलती। "आनन्द काव्य महोदधि" भाग ७ के पृ० २४ में कविवर के सं० १६८१ में जैसलमेर के निवास का उल्लेख है। उसी समय आपने यह सब स्तवनों की रचना की थी ।

श्री जिनलाभ सूरि कृत

# लोद्रवपुर स्तवन

[ ढाल — रसीयानी ]

धन धन थुंनौ पाटण लोद्रवौ, जुंनौ तीरथ जयकार । सोभागी
पंचानुत्तर नमुनो प्रगटियौ, मानव लोक मझार ॥ सो० धन० १
चैत्य विराजै च्यार चिहुं दिसै, विचमें मूल विहार । सो०
समवसरण रचना तिहां, सोभती निलका तोरण वार ॥ सो० धन २
मूलनायक प्रतिमा होइ मनहरू, श्री चिन्तामणि पास । सो०
मस्तक सहस फणावलि मंडित, झल हल तेज प्रकाश ॥ सो० धन० ३
जेहवौ अनुपम नाम चिंतामणी, अतिशय तेम उदार । सो०
ध्यावै सैवै ते पामै सही, वंछित फल विस्तार ॥ सो० धन ४
यादव वंश विभूषण जिहां थया, सगर जिसा नरनाह । सो०
उगणीसमैं पाटे तेहनें जयौ, सकजो श्रीमल साह ॥ सो० धन० ५
सलहीजै तेहनें सुत थाहरु, भणशाली बड़ भाग । सो०
जिन ए जीर्णोद्धार करावीयौ, भल जग लीध सोभाग ॥ सो० धन० ६
नगरां सिरहर नगर सोहामणौ, जयवंतौ जी जेशाण । सो०
धन धन जयवंतौ श्रीसंघ जिहां, जैन धरम विधि जांण ॥ सो० धन ७
इण तीरथनी भगति किजै करै, सारै दिन २ सेव । सो०
त्यांसुं सुप्रसन शासन देवता, सुप्रसन शासन देव ॥ सो० धन ८
जेहवा समेतशिखर अष्टापद, विमलाचल गिरनार । सो०
तिण गिणती मैं ए पिण तेहवौ, सहु तीरथ सिणगार ॥ सो० धन० ९

लोद्रवा – श्री पार्श्वनाथ मंदिर के पश्चात् भाग का दृश्य



SHRI PARSHWANATH TEMPLE (BACK VIEW) – LODRAVA

परत संसारी जे जे प्राणीया, नवनिधि पाकी रि जास । सो०
तेहिज ए तीरथ भेटन तणौ, आंणै अंग उल्लास ॥ सो० धन० १०
पूरव संचित पुण्य तणे उदै, अम्हे पिण दरशन आज । सो०
पायौ तेह सुहायौ चित्त में, जिम चातक घन आज ॥ सो० धन० ११
सुप्रसन आम्ह सुं थाइज्यौ साहिबा, करिज्यौ नित जयकार । सो०
अम्हनु सगली बाते आपरौ, अविहड एक आधार ॥ सो० धन १२

[ कलस ]

इम नगर जैसलमेरु परिसर, तीर्थ लोद्रवपुर वरौ ।
जिहां पास चिन्तामणि सुहकर, जिनवर सिरतिलौ ॥
संवत अढारै सतर (१८१७) मगसिर, वहुल पञ्चमि ने दिनैं ।
जिनलाभ सूरि जिणंद भेट्या, हरष धरि बहु शुभ मनैं ॥ धन० १३

इति श्री जिनलाभ सूरि विरचित श्री लोद्रवपुर पार्श्वजिन स्तवन संपूर्ण ।



# JAIN INSCRIPTIONS.

# जैन लेख संग्रह।

## तीसरा खंड।



## किले पर।

## श्री पार्श्वनाथजी का मंदिर।

### प्रशस्ति नं० १

[2112]*

(१) ॥ ॐ ॥ नमः श्रीपार्श्वनाथाय सर्वकल्याणकारिणे। अर्हते जितरागाय सर्वज्ञाय महात्मने ॥ १ ॥ विज्ञानदूतेन निवेदिताया मुक्त्यंगनाया विरहादिवात्र। रात्रिंदिवं यो विगत प्रमी

---

* यह मंदिर क़िले पर के सब मंदिरों में प्रधान है। इस को श्री चिंतामणि पार्श्वनाथजी का मंदिर भी कहते हैं। इसके दक्षिण द्वार के बाईं तरफ़ दीवार पर काले पत्थर में खुदा हुआ २२ पंक्तियों में यह लेख है। इसकी २ फुट ६॥ इञ्च लम्बाई और १ फुट ३॥ इञ्च चौड़ाई है और इसके अक्षर सुन्दर॥ इञ्च से कुछ बड़े खुदे हुए हैं। अधिक ऊंचाई पर लगे रहने के कारण इसकी

जैसलमेर – श्री पार्श्वनाथ मंदिर के तोरण का दृश्य ।



TORAN CARVINGS

SHRI PARSHWANATH TEMPLE – JAISALMER.

# JAIN INSCRIPTIONS.

# जैन लेख संग्रह ।

## तीसरा खंड ।

## जैसलमेर

### किले पर ।

## श्री पार्श्वनाथजी का मंदिर ।

### प्रशस्ति नं० १

[2112] *

( १ ) ॥ ॐ ॥ नमः श्रीपार्श्वनाथाय सर्वकल्याणकारिणे । अर्हते जितरागाय सर्वज्ञाय महात्मने ॥ १ ॥ विज्ञानदूतेन निवेदिताया मुक्त्यंगनाया विरहादिवात्र । रात्रिंदिवं यो विगत प्रमी

---

* यह मंदिर क़िले पर के सब मंदिरों में प्रधान है। इस को श्री चिंतामणि पार्श्वनाथजी का मंदिर भी कहते हैं। इसके दक्षिण द्वार के बाईं तरफ़ दीवार पर काले पत्थर मे खुदा हुआ २२ पंक्तियों में यह लेख है। इसकी २ फुट ६॥ इञ्च लम्बाई और १ फुट ३॥ इञ्च चौड़ाई है और इसके अक्षर सुन्दर ॥ इञ्च से कुछ बड़े खुदे हुए हैं। अधिक ऊंचाई पर लगे रहने के कारण इसकी

( २ ) लो विघ्नापनोदं स तनोतु पार्श्वः ॥ २ ॥ समस्ति शस्तं परमर्द्धिपात्रं परं पुरं जेसलमेरुनाम । यदाह सर्वस्वमिव क्षमायाः कुलांगनाया इव सौवकांतं ॥ ३ ॥ तत्राभूवन्नखंक्षा यदुकुल

( ३ ) कमलोल्लासमार्त्तण्डचंक्षा दोर्दण्डाक्रांतचण्डाहितनरपतयः पुष्कला भूमिपालाः । येषा मद्यापि लोकैः श्रुतिततिपुटकैः पीयते श्लोकयूषस्तत्पूर्णं विश्वजांडं कुतुकमिह यतो जा

( ४ ) यते नैव रिक्तं ॥ ४ ॥ तत्र क्रमादत्रवडुप्रसमग्रतेजाः श्रीजैत्रसिंहनरराज इति प्रतीतः । चिच्छेद शात्रवनृपानसिनांजसा यो वज्रेण शैलनिवहानिव वज्रपाणिः ॥ ५ ॥ तस्य प्रशस्यौ तन

( ५ ) यावजूतां श्रीमूलदेवोथ च रत्नसिंहः । न्यायेन भुक्तः स्म तथा भुवं यौ यथा पुरा लक्ष्मणरामदेवौ ॥ ६ ॥ श्रीरत्नसिंहस्य महीधवस्य बभूव पुत्रो घटासिंहनामा । यः

( ६ ) सिंहवन् म्लेछगजान् विदार्य बलाद्लाद्प्रदरीमरिभ्यः ॥ ७ ॥ सुनंदनत्वाद्बुधैर्नु- तत्वाद् गोरक्षणाच्च श्रीदसमाश्रितत्वात् श्रीमूलराजक्षितिपालसूनुर्यथार्थ

( ७ ) नामाजनि देवराजः ॥ ८ ॥ तदंगजो निर्ग्रंथचित्तवृत्तिः परैरधृष्यप्रगुणानुवृत्तिः । पराक्रमक्रांतपरद्विपेंद्रः श्रीकेहरिः केशरिणा समोभूत् ॥ ९ ॥ तस्यासिन सूनुः

( ८ ) स्वगुणैरनूनः श्री लक्ष्मणाख्यः क्षितिपालमुख्यः । राज्ञोपि यस्यातिविसारितेजश्चित्रं न्यकार्षीद्रविबिंबलक्ष्मीं ॥ १० ॥ शत्रुघ्नबंधुरिह सन्नपि लक्ष्मणोपि रा

---

नकल ठीक तरह नहीं ली जा सकी । इस लेख का कुछ अंश एस० आर० भण्डार कर साहेब के सन् १९०४–५ और १९०५–६ के "Report of a Second Tour in search of Sanskrit Manuscripts made in Rajputana and Central India" के पृ० ९३ नं० ४९ में छपा था तत्पश्चात् Gaekwad's Oriental Series No 21 'जेसलमीरभाण्डागारीयग्रन्थानां सूची" पुस्तक के परिशिष्ट नं० १ में यह संपूर्ण लेख प्रकाशित हुआ है। इसके सिवाय और किसी स्थान में यह छपा हुआ मेरे देखने में नहीं आया है।

(९) मान्निधानजिनजक्तिपरायणोपि । एतत् कुतूहलमदो मनसाप्यसौ यन्नापीडय-
न्निविडपुण्यजनान् कदाचित् ॥ ११ ॥ तथा सुमित्रामितनंददायी न दीनवंधे निरतोव

(१०) तीर्णः । पुनः प्रजां पालयितुं किलायं श्री लक्ष्मणो लक्ष्मणदेव एव ॥ १२ ॥ यद्गुणैर्गुं-
फिता जाति नवीनेयं यशः पटी । व्याप्नोत्येकापि यद्विश्व न मालिन्यं कदाप्य

(११) धात् ॥ १३ ॥ गांजीर्यवत्त्वात्परमोदकत्वाद्दधार यः सागरचंद्रलक्ष्मीं । युक्तं स जेजे
तदिदं कृतज्ञः सूरीश्वरान् सागरचंद्रपादान् ॥ १४ ॥ प्रासाददेवालयधर्म्मशालामठा-
(१)
धमेयं सुकृतास्प

(१२) दं तु । सार्द्धं कुलेनोद्धृतमार्यलोकैर्यत्रावनिं शासति भूमिपाले ॥ १५ ॥ इतश्च ।
चांद्रे कुले यतींद्रः श्रीमज्जिनदत्तसूरिराराध्यः । तस्यान्वयश्रृंगारः समजनि जिन-
कुशलगुरुसा

(२) (३)

(१३) रः ॥ १६ जिनपद्मसूरिजिनलब्धिसूरिजिनचंद्रसूरयो जाताः । समुदैयरुरिह गच्छे
(४) (५)
जिनोदया मोदयागुरवः ॥ १७ ॥ तदासनांजोरुहराजहंसः श्रीसाधुलोकाग्र-
शिरोवतंसः । तम

(६)

(१४) स्तमस्तोमनिरासहंसो बभूव सूरिर्जिनराजराजः ॥ १८ ॥ क्रूरग्रहैरनाक्रांतः सदा

---

(१) G. O. S. का पाठ "वं" है परन्तु लेख में "यं" स्पष्ट है ।
(२) „ „ „ "सूरिः" „ „ „ से "सारः" मालूम होता है ।
(३) „ „ „ "दै" „ „ „ में "द्वै" स्पष्ट है ।
(४) „ के „ में "सुर्नः" लिखकर (?) है, लेख से "गुरवः" स्पष्ट है ।
(५) „ में "स्य" है परन्तु „ „ "ग्र" स्पष्ट है ।
(६) „ „ ... देकर "धा" है „ „ „ "तमस्तमतो" स्पष्ट है ।

( २ ) लो विघ्नापनोदं स तनोतु पार्श्वः ॥ २ ॥ समस्ति शस्तं परमर्द्धिपात्रं परं पुरं जेसलमेरुनाम । यदाह सर्वस्वमिव क्षमायाः कुलांगनाया इव सौवकांतं ॥ ३ ॥ तत्राभूवन्नखंडा यदुकुल

( ३ ) कमलोल्लासमार्त्तण्डचंडा दोर्दण्डाक्रांतचंडाहितनरपतयः पुष्कला भूमिपालाः । येषा-मद्यापि लोकैः श्रुतिततिपुटकैः पीयते श्लोकयूषस्तत्पूर्णं विश्वजांडं कुतुकमिह यतो जा

( ४ ) यते नैव रिक्तं ॥ ४ ॥ तत्र क्षमादत्तवद्भुग्रसमग्रतेजाः श्रीजैत्रसिंहनरराज इति प्रतीतः । चिच्छेद शात्रवनृपानसिनांजसा यो वज्रेण शैलनिवहानिव वज्रपाणिः ॥ ५ ॥ तस्य प्रशस्यौ तन

( ५ ) यावभूतां श्रीमूलदेवोथ च रत्नसिंहः । न्यायेन युक्तः स्म तथा युवं यौ यथा पुरा लक्ष्मणरामदेवौ ॥ ६ ॥ श्रीरत्नसिंहस्य महीधवस्य बभूव पुत्रो घटसिंहनामा । यः

( ६ ) सिंहवन् म्लेच्छगजान् विदार्य बलादलाढ्प्रदरीमरिच्यः ॥ ७ ॥ सुनंदनत्वाद्विबुधैर्नु-तत्वाद् गोरक्षणाच्च श्रीदसमाश्रितत्वात् श्रीमूलराजक्षितिपालसूनुर्यथार्थ

( ७ ) नामाजनि देवराजः ॥ ८ ॥ तदंगजो निर्ग्रंथचित्तवृत्तिः परैरधृष्यप्रगुणानुवृत्तिः । पराक्रमक्रांतपरद्विपेंद्रः श्रीकेहरिः केशरिणा समोभूत् ॥ ९ ॥ तस्यास्ति सूनुः

( ८ ) स्वगुणैरनूनः श्री लक्ष्मणाख्यः क्षितिपालमुख्यः । राज्ञोपि यस्यातिविसारितेजश्चित्रं न्यकार्षीद्रविबिंबलक्ष्मीं ॥ १० ॥ शत्रुघ्नबंधुरिह सन्नपि लक्ष्मणोपि रा

---

नकल ठीक तरह नहीं ली जा सकी । इस लेख का कुछ अंश एस० आर० भण्डारकर साहेब के सन् १९०४-५ और १९०५-६ के "Report of a Second Tour in search of Sanskrit Manuscripts made in Rajputana and Central India" के पृ० ९३ नं० ४६ में छपा था तत्पश्चात् Gaekwad's Oriental Series No 21 'जेसलमीरभाण्डागारीयग्रन्थानां सूची" पुस्तक के परिशिष्ट नं० १ में यह संपूर्ण लेख प्रकाशित हुआ है । इसके सिवाय और किसी स्थान में यह छपा हुआ मेरे देखने में नहीं आया है ।

(९) मान्निधानजिनन्नक्तिपरायणोपि । एतत् कुतूहलमहो मनसाप्यसौ यन्नापीडय-
न्निविडपुण्यजनान् कदाचित् ॥ ११ ॥ तथा सुमित्रामितनंददायी न दीनवंधे निरतोव

(१०) तीर्णः । पुनः प्रजां पालयितुं किलायं श्री लक्ष्मणो लक्ष्मणदेव एव ॥ १२ ॥ यद्गुणैर्गुं-
फिता जाति नवीनेयं यशः पटी । व्याप्नोत्येकापि यद्विश्व न मालिन्यं कदाप्य

(११) धात् ॥ १३ ॥ गांज्ञीर्यवत्त्वात्परमोदकत्वाद्दधार यः सागरचंद्रलक्ष्मीं । युक्तं स जेजे
तदिदं कृतज्ञः सूरीश्वरान् सागरचंद्रपादान् ॥ १४ ॥ प्रासाददेवालयधर्म्मशालामठा-
(१)
धमेयं सुकृतास्प

(१२) दं तु । सार्द्धं कुलेनोद्धृतमार्यलोकैर्यत्रावनिं शासति ञूमिपाले ॥ १५ ॥ इतश्च ।
चांद्रे कुले यतींद्रः श्रीमज्जिनदत्तसूरिराराध्यः । तस्यान्वयशृंगारः समजनि जिन-
कुशलगुरुसा
(२) (३)

(१३) रः ॥ १६ जिनपद्मसूरिजिनलब्धिसूरिजिनचंद्रसूरयो जाताः । समुद्रैयरुरिह गद्धे
(४) (५)
जिनोदया मोदयागुरवः ॥ १७ ॥ तदासनांजोरुहराजहंसः श्रीसाधुलोकाग्र-
शिरोवतंसः । तम
(६)

(१४) स्तमस्तोमनिरासहंसो बभूव सूरिर्जिनराजराजः ॥ १८ ॥ क्रूरग्रहैरनाक्रांतः सदा

---

(१) G. O. S. का पाठ "वं" है परन्तु लेख में "यं" स्पष्ट है।
(२) " " " "सूरिः" " " " से "सारः" मालूम होता है।
(३) " " " "द्रै" " " " में "द्रै" स्पष्ट है।
(४) " के " में "सुनंः" लिखकर (?) है, लेख से "गुरवः" स्पष्ट है।
(५) " में "स्य" है परन्तु " " "ग्र" स्पष्ट है।
(६) " " ... देकर "धा" है " " " "तमस्तमतो" स्पष्ट है।

